## राग मालकोश ख्याल.

भूलेसे कहांते आये तेरे धाम कोन कांम ॥ भूलेसे ॥
तोय मिलन मोसों प्रीत नाहि है जू हमारी व्हे हैं आदित श्याम ॥ भूलेसे ॥

---

## राग मालकोष. त्रेताल.

छुवत मेरो गांत हों जो रिसांई हों जो रिसांई ॥ छुवत मेरो गां ॥
अदितराम लखि बंक बिलोकनि रूस उठ गये कन्हांई ॥ छुवत मेरो गां ॥
अब उन बिन न सुहात सखीरी मन धीरज न धरांई ॥
कोऊ कहो ब्रजनाथसों जाय व्हे पाछें पछतांई ॥ छुवत मेरो गां ॥

---

१ मध्या अधीरा.

"करे अनादर कंतको प्रगट जनावे कोप,
मध्य अधीरा नाइका ताहि कहत करि चोप"

जगत विनोद.

"मध्या कही अधीर तिय, बोले वचन कठोर;
पियहि जनावे कोप यों, बर्नत कवि सिरमोर"

रसराज.

२ प्रौढा कलहंतरिता नायका.

"प्रथम केलि तिय कलहकी कथा न कछु कहिजाई,
अतन ताप तन ही सहे मन ही मन अकुलाय"

जगत विनोद.

"कह्यो न मांने कंतको फिर पीछे पछताई;
कलहंतरिता नायका ताहि कहत कविराय"

रसराज.

## त्रेताल चतरंग.

ओद तनन तनन तन दिरेन्ना दिरेन्ना दीम् दीम् तदीम् दीम् तननदीम्, तनन तिल्लिल्लाना तिल्लिल्लाना तनतर तदिर दानि ॥ ओद तनन तनन तन दि ॥

ब्रजपति जू चतरंग गाय ओडवसों निध निधा मग मग सा ममगा सा मम गा अदितराम मृदंग बजावत तरकिटधा तरकिटधा तरकिटधा ॥ ओद तननन तनन तन दि ॥

## रागिनी वागेश्वरी[२] चतरंग. त्रेताल.

गा मधा सांधा निधप मप, गाम् रे सा सानिधा धनिसारेरे गामरे सासा ॥ गा मधा सा ॥

धानिसा धानिसा मंगरेसा रेनिसा, सानिधप मगरेसा ॥ गा मधा सा ॥

तीवर कोमल कर सुर, लेत ब्रजपति तान ॥ गा मधा सा ॥

---

१ मृदंग के शब्दों दुगुनकी लयमें गानां.

२ "गांधारांशग्रहन्यासा पूर्णा वागीश्वरी मता" संपूरन जाती हे. कोमल गांधार प्रधान हे. धैवतपें कोमल निषादकी मींड सहित मूर्छना. अवरोहमें शुद्ध रिषभ मध्यमसे लागसें लेनां. निषाद दो शुद्ध और कोमल हें. बहुत जगह कोमल हे. आरोहमें दोनों संग लिये जातेहें. षड्जपें मूर्छना. रातके दसेक बजेके वख्त सिंगार रसमें गाई जावे.

आदितराम चतरंग आरोहि, अवरोहिकी बान ॥
तग्धा किटतक तनन तननकी कानि सुर संधान ॥ गा मधा सा ॥

## ख्याल.

सुंदरी तेरे कर कमलन बीच विद्या संजीवनी जांनों ॥ सुंदरी ते॥
देव छलन गयो मदन भयो दहन यह जू कहांनों ॥ सुंदरी ते ॥
सोई काम बाम तेरे भुज परसत जीयो पुलित मांनों ॥
आदितरामतियबल देख पारससे मनी भुख लेत तांनों॥सुंदरी ते॥

## चोताल. सवैया.

देखि इकंतमें, कंतकों लाजकें, भाज चली मनुं बिज्जु छटारी ॥दे[२]॥
जा दूरि देखत, ही अली लागत, पीयके हीयमें मैनकटारी ॥ दे ॥
हों समुझावत, पाय परी मनुहार करी पें टरे, नहीं टारी ॥
लाज भरी भय, भीत खरी कहे, आदित क्योंहुन जात अटारी॥दे॥

---

१ उत्प्रेक्षालंकार लुप्तोपमालंकार.

२ सखीकी सखीसें उक्ती. नवोढा. उत्प्रेक्षा.
मतिरामजीने रसराजमें कहाहे
"मुग्धा भय जहँ लाज जुत, रतिन चहे पति संग,
ताहि नवोढा कहतहे जे प्रबीन रस रंग"
"उत्प्रेक्षा संभावना वस्तुहेतु फल लेखि"
भाषा भूषन.

## रागिनी ककूभं. ताल झंपा.

सां सा रे रेरेरे पप्प मगरे गसा गगरेसा रे मम्म पप सां स्सां
सांनिधप निधप मगरे ॥ सां ॥
बिन ब्रजपति धरी जुगसी बितत जात आदितराम बायं पीयरी
परत गात ॥ सां ॥

## सवैया.

जो छिन छांह छुवे, नही देती सो ह्यां, पति पासलों आवति हे॥जो॥
दृगसों, दृग जोरत जो न कहुं सो हिलें, चितें चित्त चुरावति
हे ॥ जो ॥
रवि बोलत बोल न कोल मुखी सो कहुं, हसके बतरा वति हे ॥
उर लावतमे सतरावति सो बतरावति प्यो मन भावति हे ॥ जो ॥

---

१ यह संपूरनहे तथापि धैवत कम लगाया जाताहे. निषाद कोमल हे और सब शुद्ध हें रिषभ प्रधान सुर हे. आरोहमें गांधार धैवत नही हें. वैसाही पारिजातमें लिखाहे.

"पंचमोद्ग्राहसंपन्ने धहीने ककुभे पुनः,
तीव्रगांधारराहित्यमारोहे चावदन् बुधाः"

शरद् ऋतुमें दिनके पहिले प्रहरमें सिंगार रससें गाईजावे.

२ विश्रब्ध नवोढा. लुप्तोपमालंकार.

मतिरामजीका रसराजमेंसों उदाहरन.

"होय नवोढाकी कछू प्रीतमसों परतीत,
सो विश्रब्ध नवोढ कहि बरनत कवि रस रीत"

## रागिनी सोहिनी* त्रेताल.

गा मध निसां रें सां निसां निध नी,सां निध मग ॥ गा म-ध निसां ॥

ब्रजपतिजूकी, सोहनी मूरत देखि अदितराम मोहे। मुनी नर खग ॥ निसां निध नीसां निध मग ॥ गा मध निसां ॥

## सोहिनी त्रेताल.

राधे तू अधिक धन धनरी ॥ राधे तू ॥

शिव सनकादिक जाहि रटतहे सोई वारत तन मनरी ॥ अधिक धन धनरी राधे तू ॥

भव सागर तारन समरथ तोऊ दूबत सिंधु मदनरी ॥

आदित उदित अवलंबन पायो तेरे कुचकुंभन री ॥ अधिक धन धनरी ॥ राधे तू ॥

## सोहिनी ध्रुवपद. कवित.

गान तान मान जुत नाचे नट बेस धरे कामिनी वसीकरन देख्यो महा फंदमें ॥

* "गांधारांशग्रहन्यास रिप वर्जितओडवा। निशायां तृतीये यामे सोहनी गीयते बुधैः" ये रागनी षाडवके भेदमें अबी गाई जाती हे. पंचमबाद और रिषभ कोमल कभी मिलाया जाताहे. अवरोहमें रिषभ कोमल. मध्यम तीव्र लगानां बाकीके सुर शुद्ध हैं. गांधार प्रधान हे सिंगार रससें रातके तीसरे प्रहरमें गाई जावे ओडव लेवें तो रि प वर्ज्य हे और गांधार तो दोनों रूपमें अंश स्वरहे.

१ अभेदरूपकालंकार (परंपरित).

२ उपमालंकार. प्रत्यक्ष दरसन और तत् जन्य बिरह. नाय-काकी सखीसें उक्ति.

करत बिलास रास हास सुख संपति सों जमुनाके तीर धीर न धरे अनंदमें ॥
कहत अदितराम सूझतनां कछू काम धाम धनि धरा धन मांने दुख दंदमे ॥
श्री मदनमोहनकी माधुरी सुमूरतपें मोह्यो मन मेरो ज्यों मिलिंद मकरंदमें ॥

---

## रागिनी खंभावति त्रेताल सरिगम.*

नीसा धानि पध मपनिधपगा, मगरेसा गामपध नीसा, रे निसा धनि पधनीसा सांनिधपमगा धा गा मगरिस ॥ गमप नी ॥
धानीसा धानीसा मगरिसा रेनीसा, सांनिधपमगरिसा गमप सागमपधा सागमपधनी सागमपधनीसा सांनिधपमगरिसा गंगं रिरि सासा निनि धध पप मम गग रेरे सा ॥ नी ॥
आरोही अवरोही संपूरनसों भर लेत लाग डाट सुर तीवर कोमलसों अदितराम मन मोद बजावत बंसी बटतट निकट नचत नागर नटवर जहां कडान्धा धा धाधा ॥ गमप नी ॥

---

* "धैवतांश गृहन्यासा खंभावती इति स्मृता" "रात्रौ द्वितीययामभाक्" पारिजाता बाला तृतीय प्रहरोत्तर कहताहे एसें मतांतर हे परंतु ये कालमें तो दोंनो मत (ऊपर कहेहें सो) अवध रुप हे क्यों कि तीसरे प्रहरसे लगाके रातके बारा वजनेकी तयारीतक यह रागिनी गाई जाती हे, सबऋतुमें और विशेषे शरदमें सिंगार युक्त गाईजावे संपूरन जाती हे.

आरोहमें शुद्ध निषाद लिया जाताहे और अवरोहमें दोनों धैवत व गांधार प्रधान सुरहें और सप्त स्वर शुद्ध रुप हे. गांधारसें ग्रहहे. निषाद या पंचमपें न्यासहे. कहीं कहीं गांधारभी न्यासहे.

## जोटा.

बाजे मृदंग तक्किट[1] तध्धिडान किट धिधि गिनधा ॥ बाजे मृदंग त ॥

धा तरिकिट तरिकिट तकतरिकिट त, ध्धिडान किटधा तध्धि-डान किटधा तध्धिडान किटधा ॥ बाजे मृदंग त ॥

धाँ, कि त्तित किट तक् किटता किट किटता किटता कडान् किटधा किटता कडान् किटधा किटता कडांन किटधा ॥ बाजे मृदंग त ॥

अदितराम आरोही भेदसों अजब रंग चतरंग गाए ॥ तध्ध-डिन्न किट धिन किटा नताधिनकिटधा, तध्धडिन्न किटधिन किटा नतधिनकिटधा त, ध्धडिन्न किट धिनकिटा नतधिनकिट-धा ॥ बाजे मृदंग त ॥

---

## रागिनि खंभावति ध्रुवपद कवित.*

आसाकी इमारतपें, एक टेक राखि बेठ्यो, कियो नां कमाईको सुकाम कछु आजलों ॥ आ ॥

---

१. ठाहकीलयमें लेनां

२ ये मृदंगकी परालकों एक वख्त ठाहमें लेके दूसरे वख्त दुग-नमें लेनां.

३ ये पराल आडकी लयसें गाई जावे.

४ ये दुगनमें गानां.

* निर्वेद=शांतरसका स्थाई भाव (आदि कारन). वृत्त्यनुप्रास.

"विफल अमादिकतेंजु कछु उर उपजत पछिताव,
सद्गति हित निरवेद सो सम रसको थिरभाव;"

कहत आदितराम भजेनां ब्रजेश चर्न तारन तरन जग गाजत सुझाझलों ॥ आं ॥
दिन दिन दोरि दोरि दुनिके दुवारे जाय दीन दीन होय दुःख दाग कहे दाजलों ॥
पाखंड प्रपंच परिपूरन प्रकास करि धूति धूति धनिनके धरे धन अकाजलों ॥ आं ॥

---

## रागिनी खंभावती. त्रेताल चतरंग.

सासा गर्गम गर्गम गर्ग गगर्ग मप मगरेसा ॥ सासा गर्गम । नीधपमगरिसा गर्गम ॥ *
चतरंग गाय सुनावहु ब्रजपति रीझें तोपें खरिसों ॥ सासा गर्गम ॥ तन्ना तन्ना तननननना तनननना तोम्ना करिसों; धातरिकिट धींकट धुमिकटतकृतग्धिल्लानधा तरकिटघनकिटधा आदितराम गति भरिसों ॥ सासा गर्गम ॥

---

## जोटा. ठुमरी.

पियसों प्यारी प्यारी प्यारी न्यारी नाहिं रिझियें ॥ पिय सों प्यारी ॥
ब्रजपति रूप निधान जान सनमान परिपूरन किजियें ॥ पियसों प्यारी ॥

---

* यहां मध्यम न्यास हे.
१ मृदंगके शब्दों दुगनमें गाये जाय.
२ सखीवाक्य. शिक्षाभेद.

गोननके दिन एसें बनत सबहनपें मोपें न खिजियें ॥
आदितराम अधर दसन दस जोई बने सहलिजियें ॥ पियसों प्यारी ॥

## जोटा.

मदपी मदपी मदपी[1] ब्रजपति नेननसों ॥ मदपी ॥
चंचल सरस सजल विमल मानों मृगज बाल लोचन सेननसों सेननसों सेननसों ॥ मदपी ॥
नेक नेन भरि निरखि नांहि डरि नांहि कहो कहा बेननसों
अदितराम कहा हठ जूठो होनों सोई करो रेननसों चेननसों मेननसों ॥ मदपी ॥

## रागिनी गुनकलि[2] त्रेताल.

रेरेरे सा धृा सा सा रे सा गग मम गा रेसा ॥ रेरेरे सा धृा ॥
अदितराम चुनि गुनिकालियन देत ब्रजपति हित सरसाई ॥
रेरेरे सा धृा ॥

१ उत्प्रेक्षा. शिक्षा.
२ पारिजातमें.

"रिधकोमलसंयुक्ता गनीवर्ज्जा गुणक्रिया,
धैवतोद्ग्राहसंयुक्ता क्वचिद्गांधारसंयुता;"

इसमें ओडव भेदहे ओर फिर गांधार लेके षाडव गिनाहे परंतु यहांतो ओडव रूप मंजूरहे ओर गांधार लगाके पंचमको छोड दियाहे. रिषभ धैवत कोमल गांधार मध्यम शुद्ध. शरद ऋतुमें दिनके पहिले प्रहरमें गाई जाय. कोई तिसरा प्रहर मानतेहें. परंतु पहिला प्रहर दुरस्तहे.

## रागिनी गुनकलि सुरफाग ताल सवैया.

आइ जसोमतिके मतिके रतिके रसके चसके हरि हेरे[1] ॥
शंभु उरोज बिराज रहे लट छूटि रहि उरगी अधिकेरे ॥
आदितराम मनोज महीपति शीत सहे तरती हिय हेरे ॥
मेंनके चेन लखे हिय नेनन भाजके लाज छई चहुं फेरे ॥

---

## राग हिंडोल* धीमा तेताल.

हिंडोरें झूलत ब्रजपति गावत स[2], रिगम साग सा धृ साग, मध नी-धग मध सा नीधमग, नीधग हिंडोरें झू ॥

---

१ ज्ञातयौवना. रूपक.

"उपमान रु उपमेयमें भेद परे न लखाय,
तासों रूपक कहतहे, सबे सुकवि समुदाय"
भाषाभूषन.

* यहराग ओडव जाति हे ओर रिषभ व पंचम बाद हे. मध्यम तीव्र लेनां ओर सबशुद्धहें. निषाद ओर गांधार प्राधान सुर हे. निषादसें ग्रह ओर गांधारपें न्यास हे. आरोहमें निषाद कम बोलाजाता. पारिजातमें लिखाहे ॥ हिन्दोले तु रिपौ त्याज्यौ कोमलो-धैवतो भवेत् ॥ द्वितीयप्रहरोत्तरम् "हिन्दोलो रिपयोगेन मार्ग-हिन्दोलको भवेत्". जो संपूरन करिके गावे तो मार्गहिन्दोल कहना चाहिये. कोई लोक संपूरन गातेहें. वसंत ऋतुमें दूसरे प्र-हरसें तीसरे प्रहरतक गाया जाता हे.

२ यहां सरिगम ये शब्द वर्णात्मक हे ध्वन्यात्मक नहिं गिननां.

गग मध सां सां नीध, मग सांनिधमग नीधगा नीधग्गा ग्गा आदित उदित सुनहो भामिनी चलि निरख भूल जे, हों स-रिगम ॥ हिंडोरें झू ॥

## राग हिंडोल ध्रुवपद कवित्त.

राजे लाजको जो हूतो नीके तरुनीके तन ताकों झीतबेकों सजि सेन सब आन्योहे, ॥ राज लाजको जो हूतो नी ॥

झीलके जुगति सब जगत प्रधान आंन जोबन महीप मांज मदन बखान्योहे, ॥ राज लाजको जो हूतो नी ॥

डेरा कुच उच्च देकें झीसो मन लाज भाजि बांनि बसि भोंह धनु नेन सरसान्योहे ॥

अंगना सुअंग संग सुभट अनंग रंग लाज संग संगर अभंग हट ठान्योहे। ॥ राज लाजको जो हूतो नी ॥

## रागिनी वसंती* ताल धमाल.

मध सांसां रें निध नीध मग पग, रिसा सासासा, ममम पपप मग मधा नीधाग ॥ मध सांसां रें ॥

१. मध्या नाइका. अभेद रूपकालंकार.

* संपूरन हे. मध्यम शुद्ध व तीव्र दोनों लगाये जाते हें. बहारका वजनसें मिलाप बनायाजाता. हिंडोल भी बहुत नजदीक रहता-हे; भिन्नता केवल रिषभ पंचमसें मालूम रहती. रिषभ कोमलहे और सब शुद्ध स्वर लगानां.

'षड्जादि मूर्छने मान्ते गनी तीव्रौ वसन्तके'.

सासा सासा नी सा नीध लेहो गाय बर बसंत पंचमी सुभ मनाय श्रीब्रजपतिजु पीय प्रान पाय कहे अदितराम लेहोरि- झाय मग ॥ मध सासारे ॥

---

## रागिनी वसंती ध्रुवपद कवित.

मंदं मंद मारुतसों सीतल सुगंध सन्यो, आवे सरि सरिज लसत हसंतहे ॥ मं ॥

आदित उदित प्यारी, न्यारी क्यों रहत राधे, हठनां र- हेगो काम कमर कसंतहे ॥ मं ॥

चंपा चमेली चारु,चटकीली कलियनसों, जाही जुही जा हिर ज्यों, तमाले लसंतहे ॥

वनी ब्रजबाल त्योंहि, बांके वनमाली बने, बाग बन बेलि- नमें बन्योजू बसंतहे ॥ मं ॥

---

## जोटा.

आयोहे सुसरस बसंत बन बेलि फूले बारिज सुगंध मंद मंद लहकातहे ॥ आ ॥

---

ऐसा जो पारिजातमें कहाहे वैसाहि गनि शुद्ध हे और मध्यम न्यासहीहे. और ऐसारूप सांप्रत कालमें चालूहे हेमंत और वसंत ऋतुमें दिनके पहिले प्रहर गानां.

१ सखीवाक्य. शिक्षादिभेद. वृत्त्यनुप्रास.

२ बिरहिनीकी उक्ति. वृत्त्यनुप्रास.

अगर अबीर चोवा चंदन गुलाब ग्वाल फेंकत फिरत देखि कछुनां सुहातहे ॥ अ ॥

भनत अदितराम प्रानपिय प्यारे बिन बिरह बरीसी देह दाह दहकातहे ॥

सांस ससकातहे त्यों हूंक हहरात तेसें गात थहरात हे सों प्रान न समातहे ॥ अ ॥

## ञोटा.

बालम बिदेस गये जादिनतें बाल ख्याल भूलि ही फिरे कछु सुधि नांही गेहकी ॥ बा ॥

कछु कल नांही परे ढरे नेनसोंहि आंसु पांसुरी पिरात बात कहे नहीं नेहकी ॥ बा ॥ *

आदितसु अंतरही प्यारिको उसास लेत भयो तन छीन मीन जल बिन थेहकी ॥

तरफत पिय प्यारे बिन पानी बेलि जेसें पल पल पीरी परे पात दूति देहकी ॥ बा ॥

## रागिनी वसंती ताल दीपचंदी.

तू कहरे भ्रमरा प्रियसों जाय, या ऋतु वसंत मोये नां सुहाय ॥ तू क ॥

बन तरुवर देखत सताय, त्यों मेन सेन मारत मुझाय ॥

यों बिरह ज्वाल तन सहि न जाय, मुख सूकत अखियन आंसु लाय ॥ तू क ॥

* मुग्धा प्रोषितपतिका. उपमालंकार.

१ भ्रमरसें बिरह निवेदन उक्ति. रूपक और उत्प्रेक्षालंकार.

तुम चले जहांतें चित न चैन, जिय चाक चढीसी परी एन ॥
मांनों बावरिसि करी मैन, सुख छिन भर नहिं या दिन न-
रैन ॥ तू कं ॥
प्रात झरीसी परत सूक, या बिरह अगनकी लागि लूक ॥
में कौंनसें जाय करुं ये कूक, छिन छिन निकसत मेरे हियमें
हूक ॥ तू कं ॥
सांचे निरदई जाने कहान, तुम निपट कपटकी हो जू खांन ॥
रवि बिनति करत ब्रजपति निदान, बेग दरस देहों नां तो
देहों प्रांन ॥ तू कं ॥

---

## रागिनी पंचम[१] ताल सुरफाग.

सा निधामधा नीधाग मधा सासा सासा प प गा सस्सा सा ॥
अदितराम अवरोहि भेदकरि पंचम करि सा ॥ सा निधा मधा
नीधाग सा ॥

---

१ हिंडोलरागका वज़नसें बहुत मिलकें यह रूप गाया जाय षाडव भेदहे. रिषभ वर्ज्यहे. पंचम लेती वख्त मालसरीका भास होताहे. कहाहे कि—

पंचमो रिपहीनः स्यात् तीव्रगः सादिमः स्मृतः ।
मध्यमन्याससंयुक्तो मध्यमांशेनशोभितः ॥

इस श्लोकमें रि व प वर्ज्य करिके ओडव भेद कहाहे परंतु पं-चम नहीं लगानेसें हींडोल और वसंतसें कुछ फर्क नहीं रहता. सबका वज़न एक होजाताहे, सबब पंचम दाखिल मंजूरहे. म-ध्यम प्रधान सुरहे. प्रातःकालमें गाई जाय.

## रागिनी पंचम ताल सुरफाग सवैया.

सुंदर मंदिर अंदर दंपति सेज रति बिपरीत रचीहे ॥ सुं ॥ *
दोऊ सुप्रेमके फंद परे ढरे जात मनोजकी मोज मचीहे ॥ सुं ॥
झूंमत भालतें टूट पर्यो मनि बेंदा कुचोच्चपें लंक लचीहे ॥
मांनों मयंकतें अंक गिर्यो कढि मेरुपें यों रवि सोभा खचीहे॥सुं॥

## रागिनी ललित[1] त्रेताल.

सारिगग मम्म गगरिसा सारिगग मम्म गगा मधा मधा, मम
गग्गा मध मध सां निधमगारिसा ॥ सारिगग म ॥
अदितराम ब्रज,पति ललितानसों, केलि करत कोक कल मग
रिसा ॥ सारिगग म ॥

---

* प्रौढा नाइका. उत्प्रेक्षालंकार.
निजपतिसों रति केलिकी सकल कलान प्रबीन ।
तासों प्रौढा कहतहे जे कवित्त रसलीन ॥

१ या गौरी रागसंभूता ललिता पंचमोझ्झिता ।
सांशोद्माहा तथा मान्ता गीतान्ते सा सुशोभिता ॥

यहां पंचम वर्ज्य गिनके षाडव भेद कहाहे. षड्ज ग्रहहे, शुद्ध मध्यम न्यासहे और प्लुतहे. कोई लोग तीव्र मध्यम मानतेहें. प्राचीन कालमें आरोहमें निषाद दाखिल था अब वो आरोहमें दाखिल नहीं हे परंतु अवरोहमें हे. रिषभ व धैवत कोमल हें सबब गोडीसें इसकी उत्पत्ति कहीहे. श्रीरागके भेदमें गोडीका रूप देखियें. कोई रिषभ पंचम बाद करिके ओडव मानतेहें, परंतु रिषभकी जरुरिअत मालूम होतीहे. करुणारसमें दिनके पहिले प्रहर गाई जाय. वसंत ऋतुमें सर्वदा गाई जाय.

थाई जाको शोक हे वहे करून रस पात.

जगत विनोद.

## रागिनी ललित. ध्रुवपद. कवित.

एरी बीर मेरो मन बिकल बिथामें सन्यो, पीतम बिदेस बेस बिथाहीमें मरिए ॥ *
सीरीसी बयार ये तो लागत दवासी लूक, हूक हिय हाली कहो कहां जाय परिए ॥
रविराम एक छिन जुगसो बितत जात, केसेंके अवधलों अधीर धीर धरिए ॥
सूकतहे सास जहां आस कहां जीवनकी, सुखको न लेश ऐसें केसें दिन भरिए ॥

---

## रागिनी बिलावली. ध्रुवपद. कवित.

कोन तुम कृष्ण हों में इहां तुम कहा काज, मन जानी अद्भुत ये हवेली हमेरी हे ॥ को ॥
नव नवनीतके सुकलसपें कर केसो, चेंटी चढी चाहसों उतारों सोंह तेरी हे ॥ को ॥
श्याने बाल सोये क्यों जगावे काहे निरदई, बछरा चरावें बार भई अधिकेरी हे ॥
रविराम रुचिकरि कुचसों जवाब देत, राधिका रमण राचे इच्छा करो मेरी हे ॥ को ॥

---

* प्रोषितपतिका नायका.

"पिय जाको परदेसमें, प्रोषितपतिका सोइ ।
उदित उदीपनतें जु तन, संतापित अति होइ ॥"

## रागिनी बिलावली.* त्रैताल. ख्याल.

नीधा प मगगा रिसा सरिगगा, रि पप मगा म धाधा सां धा-
प मगा रिसा ॥ निधाप मगगा ॥
अनत अगाध नादके भेदको कहि सके ब्रजपति बिन याही
आदितराम सरिगग ॥ नीधाप मगगा ॥

---

## रागिनी बिलावली. त्रैताल. ख्याल.

जीवन मेरो कहान ॥ सजनी तू जाने जाने जाने ॥ जीवन
मेरो कहां ॥
आदितराम एक पल अंतर होत दरस बिन नांहीं रहत है प्रान
जीवन मेरो कहां ॥

---

* " बिलावल्यां गनी तीव्रौ, मूर्छना चाभिरुद्गता ।
आरोहे मनि हीनायां, अंशः षड्जो बुधैः स्मृतः ।
अवरोहे ग वर्ज्जायां क्वचिद्गांधारमूर्छना ॥ "

संगीत पारिजात.

यह रूप संपूरन है. आरोहमें मध्यम व निषाद कम मिलाया जाता. निषाद दो हैं और सब बाकीके शुद्ध स्वर हैं. आरोहमें दो निषाद साथ भी अच्छे देख पडते. अवरोहमें केवल कोमल निषाद लेनां. पहिले तो गांधार अवरोहमें वर्ज्य था परंतु अब वो मिलाया जाता और वो प्रधान सुर गिना है.

" गांधारस्वरसंयुक्ता पूर्णा प्रथमयामका "

पारिजातमतानुसार कभी म नि आरोहमें बाद ही हो सकते हैं यह रागिनि सिंगार व शांतरससें दिनके दूसरे प्रहरमें और विशेष करिके वसंत ऋतुमें गाई जाय.

## रागिनी बिलावली. त्रेताल. ख्याल.

पन घटतें पयों मोरे साथ ॥ सांवरो कन्हाई कन्हाई ॥ पन घटतें पयों मोरे सा ॥

बावरी बनाई मोये बेन बजाय ब्रजनाथ ॥ पन घटतें पयों मोरे सा ॥

## रागिनी शुक्ल बिलावल.* झंपाताल.

सा सा रेरि गाम् रेसा सासा रेरि गाम् रेरे गग म प गाम् रेरि रिरि मम पप सा सा सा निधप मगरिसा ॥ सा सा रेरि गाम् रिसा सा ॥

अदितराम नाद भेदकों जानके सु,कवि कविता करिके सुर भरिरे ॥ सासा रेरि गाम् रेसा सा ॥

## रागिनी देवगिरि बिलावल.* त्रेताल. ख्याल.

सासा मंग मप पमगारेसा रेसा धासा धधप धनी सा रे सासा धरेसा धध ॥ सासा मं ॥

अदितराम गिरिजातें पायो सुर संधान ॥ गरिसा धध सासा मं ॥

## रागिनी देवगिरि बिलावल. त्रेताल ख्याल.

प्रीत न कीजियें हो बलमा मितसों निस दिन घटत जात नित ॥ प्रीतन की ॥ *

---

* कोमल गांधार व निषाद लेनां. आरोहमें निषाद वर्ज्य है. और सब शुद्ध स्वर हैं. मेघरागसें संयुक्त रूप है.

* यहां दो मध्यम हैं शुद्ध व तीव्र, और सब शुद्ध स्वर हैं. मल्लारके वजनसें धैवत मिलानां. कल्याण व गौड की छांई नजर आती है.

* मध्या धीरा.

सुखकी हमसों जियाकी ओरनसों हा रे भला कवन गामकी रीत ॥ प्रीतन की ॥

## रागिनी नटबिलावल* त्रेताल.

सासा धा पप धा सा धा पप म गारिसा सुर सुध, ॥ सासा धा पप धा ॥

अदितराम नटासी छाई छबि, सोई लखे जाकी निरमल बुध॥ सुर सुध, ॥ सासा धा पप धा ॥

## रागिनी देशाक्षी* झंपाताल.

मधा धाधाप मप गा गा गाम् रेसा रेसा सानि सारे मम पप नी प प नीसा रे सा निपम ॥ मधा धाधाप मप गा गा गाम्॥

* केवल नामसें हि मिश्र रूप स्पष्ट होजाता. निषाद वर्ज्य हे.

ऐसे भेद औरभी हो सकते-जेसें कि एमन बिलावल. परंतु एसे मिश्र रूप बहुत बनसकते और एसे रागके भेदोंमें भिन्न भिन्न स्वरूपकी प्रतीति तुरत होती हे इसवास्ते ये सहज गिनके बहुत विस्तार नहीं किया हे.

* गांधार व निषाद कोमल हे. आरोहमें गांधार बाद हे. पारिजातमें कहाहे कि.

"रितीव्रतरसंयुक्तो, गतीव्रेणापि संयुतः ।
धगवर्ज्योऽवरोहेस्या, द्गांधारस्वरमूर्छनः ।
तीव्रो यत्र निषादः स्या, देशाख्यः स विराजते."
"गांधारांशग्रहन्यासः, कैश्चिदृषभ इति स्मृतः"

ऐसा भी लेख हे.

यहां लिखा हे वैसा रितीव्रतर मतलब कि कोमल गांधार स-

तबही बिसवास मोये होय अदितराम जबही देशाख सब गुनी-
जनकी सरिगम ॥ मधा धाधाप मप गागा गाम् ॥

## रागिनी देशाक्षी. झंपाताल.

बसन तन पेहेरे पीत केसर रंग मानों घ न दामिनि संजोग कि-
यो आज ॥ बसन तन पेहेरे पी ॥
अदितराम निरखि प्यारे घनश्यामकों तन मन धन वारों ब्रज-
जन समाज ॥ बसन तन पेहेरे पी ॥*

## राग दीपक.* धृवपद.

रेरेरे सान्रिरे सा स्सा गग मध सांसां धपध धमग धमग पमगरे
सा ॥ रेरेरे सान्रिरे ॥
तिय तन भाजनमें सुनेह नेह भरि बांति सुरन करि, ब्रजपति
हित अदितराम तहां दीपक प्रगट कीनो ॥ रेरेरे सान्रिरे ॥

मध्रनां. गांधारपें मूर्छना ही होती है. किसि वख्त तीव्र निषाद
=शुद्ध निषाद मिलायाजाता और अवरोहमें धगवर्ज्य ही हो
सकते हैं. वीर रससें वसंत ऋतुमें दिनके तीसरे प्रहर यह रूप
गानां उचित है. गांधार न्यास है.

* उत्प्रेक्षालंकार.

* यह राग संपूरन है. मध्यम तीव्र है. रिषभ कोमल है कोमल
गांधार कभी मिलाया जाता. बाकी बहुत करिके तो शुद्ध गांधार
व धैवत निषाद लगानां उचित है. यह रागके वास्ते पुराने ग्रंथमें
कम दाखला मिलसकता. एक जगह ऐसा लेख है.

"गांधारांशग्रहन्यासः सपवर्जितषाडवः"

## रागिनी धनासरी. ध्रुवपद. कवित.

राम राम रटरे तू रसना रसाल राजा, पर हित काज राज तनु-
जग जायेहे ॥ रा ॥*
दसरथजूके नंद भक्तके अनंद कंद, जग बंद सीता मन चंद दर-
सायेहे ॥ रा ॥
मुनिजन मनि मध माधुरी सुमूरतले, महा मन मोद भरे पद
पर सायेहे ॥
आदित उदित एसे अवध उद्धार कियो, दियो पद आपुनो
अनंत लीला लायेहे ॥ रा ॥

---

## रागिनी धनासरी.* त्रेताल. चतरंग.

नीसा, गारे नीसा गा मप मगरिसा नीसा, गारे नीसा गमप प-

यहां प वर्ज्य गिनके षाडव रूप मंजूर रकखा हे परंतु जो यह कहनां अंगीकार करेंतो फिर मारवामें और दीपकमें बहुत तफावत मालूम नहीं रहता वास्ते संपूरन मानना अच्छा हे.

* उल्लेखालंकार.

"सो उल्लेखजु एककों, बहु समझे बहु रीत ।
अर्थिन सुरतरु तिय मदन, अरिकों काल प्रतीत ॥"

* गांधार और निषाद कोमल हे. मध्यम शुद्ध हे, तथापि कोई कोई लोग तीव्र मानते हैं परंतु तीव्र लेनेसें मुलतानी कही जाती हे. पंचम न्यास हे और प्रधान सुर हे आरोहमें रिषभ धैवत नहीं लेनां वैसाही पारिजातमें कहा हे.

"आरोहे रिधहीना स्यात्, पूर्णा शुद्धस्वरैर्युता ।
गांधारस्वरपूर्वा स्यात् धनाश्रीर्मध्यमान्तिका ॥"
'पूर्णा धनाश्री प्रोक्ता पंचमस्वरग्रहे स्थिता ।'

मगा मप नीधाप गप मगरिसा । गामप मगरिसा । नीसा, गारे नीसा गामप ॥

पमगा मपनी सा सा नीसा गा रि सा प पमगा मप नीधाप

गप मगरिसा । गमप मगरिसा नीसा, गारे नीसा गामप ॥
अदितराम नारायन समरत, तनन तनन कही सांची गहियत ॥
श्री ब्रजपतिजूको नाम सुतारक, और धाकिट छांड़ो यों कहियत ॥ निसगमप ॥

## रागिनी नाट.* त्रेताल.

सारे म मप धाप मगारि गागा गामरे सारे म मप धाप मगारि गा गा गाम् ॥
नटवर भेष धरे श्री,ब्रजपति अदितराम लखि तन मन वारे । मप धाप मगारि गा गा गाम् ॥

---

धैवत कोमल है. धनासरी संपूर्ण कहीहे परंतु षाडव व ओडव कोई मांने तो धैवत और धैवत रिषभ क्रमानुसार वर्ज्य होनां जरूर है. शिशिर व हेमंत ऋतुमें सिंगार या वीररससें दिनके तीसरे प्रहर गाई जाय.

* यह रूप षाडव हे और निषाद वर्ज्य हे परंतु संपूरन भेद भी सांप्रत कालमें चालू हे. पारिजातमें कहा हे वैसा गांधार व धैवत अवरोहमें नहीं हे तथापि ये आरोह अवरोहमें सामिल करिके गानेकी रशम जारी हे. निषादके वास्ते जरूरी खास मालूम नही होती वास्ते नही लेनां वो दुरस्त हे. क्यों कि गौरभी मल्लार सरीखे जो जो राग कालानुयायी हें सो सबमें नि .द बाद किया हे. शुद्ध स्वर मिलाप लेनां. हेमंत ऋतुमें वीररससें दिनके तीसरे प्रहर गानां-

## रागिनी नाट. धीमा त्रेताल. सवैया.

आये भले भले खेलन फाग, सुरंग अनंगको यहि अखारो ।
आये भले भ ॥ *
आदितराम अघात नहीं छबि, देखत नांहिन चित्तको चारो ॥
आये भले भ ॥
लाल गुलाल लग्यो अति सुंदर भाल विसालपें ख्याल हमारो ॥
लागिरही तिनकी जुललाइ, परी इत आंखिनमें अनुहारो ॥
आये भले भ ॥

---

## रागिनी छायानाट.* झुमरा ताल.

धप गाम् रेसा ध़ासा ध़ाप़ सासासारे रे गमप गाम् रिसा ॥
धप गाम् रेसा ध़ा सा ध़ा ॥
नर नट नाट देखत श्री ब्रजपति, अदितराम अचरज मन ॥
धप गाम् रेसा ध़ा सा ध़ा ॥

---

## रागिनी छायानाट. धीमा त्रेताल.

जेसें तेसें छललाई । छललाई छललाई ॥ जेसें तेसें छलला ॥*
वे (हे) तो न मानत मेरी मनाई ॥ जेसें तेसें छल ला ॥

---

* मध्या धीरा नायका ( स्वकीया )
बचननकी रचनानिसों, पियहि जनावत कोप ।
मध्या धीरा कहत हे, ताहि सुकवि रस चोप ॥
रसराज.

* धैवत ग्रह व न्यास हे. निषाद वर्ज्य हे. गांधारपें मूर्छना. धैवत प्रधान सुर हे. [illegible] र कोमल कभी ।वकल्पसें ( optional) लगाया जाता.

* नायकप्रति दूतीवाक्य.

कछुक कुतूहलकों रचि ठाठ इत ढिग आई ॥
ए ब्रजपति लेहो गरवा लगाई ॥ जैसें तैसें छल लों ॥

## रागिनि हमीर नाट.* धीमा त्रेताल.

इन श्यामसों तू क्यों क्यों इतरातहे री, कहा भयो तोय मेरी आली शयानी पिय प्यारि ॥[1] इन श्यामसों तू क्यों ॥
बदन मयंक तेरो हरिजूचकोरजाके, तासों तू क्यों रहत न्यारि न्यारि, ॥ इन श्यामसों तू क्यो ॥

## रागिनी केदारनाट.[2] त्रेताल.

गग पपधा नीधप मप धप गाम् रिसा रिसा ध़ प़ सासारे ग मप गाम् रिसा ॥ गग पपधा ॥
श्री ब्रजपति चरणारविंद भज, आदितराम सुर भर ग पपधा ॥

## रागिनी

पग सारेसा सा गपप
सा सा ॥

* हमीरकल्याण व . का मिलापसे मिश्र.
दो मध्यम हें संपूरन भेद . कीके स्वर शुद्ध

१ नायकाप्रति सखीवाक्य. शिक्षा. रूपकाल

२ केदार व नाटका मिश्ररूप हे. दो मध्यम अ पाद की साथ शुध्ध ठाठ हे.

३ कोमलाख्यौ रिधौ यत्र गनी च तीव्रसंज्ञितौ ।

कहत अदितराम जयतश्री रमण दीप जातें उदोत सकल मों
व्यापक हे निदान जान ॥ पग सारेसा सा ॥

## रागिनी पलाशी.* त्रेताल.

सा न्निन्नि सा मग पप गरेसा प न्नी सा सा गमप धमगरेसा ।
सा ॥ न्निन्नि सासाम ॥
रंग रगमगे, ब्रजपति देखि, अदितराम उपमा कहा कहीयत कु-
सुम पलाश भाजे लाजभरि सा ॥ न्निन्नि सासा म ॥

## रागिनी कामोदी.[1] त्रेताल ख्याल.

प मपधपम सारिसा सासारेरे पम कररीतू ॥ साप मपधपम ॥
धार ओर बाद निषाद ओडव सुर दे कामोद आदित
। साप मप धपम ॥

...संज्ञः स्यात् जयश्रीनामके पुनः ।
...स्वरोद्ग्राहमंडिते ॥
आरोहमे बादहें. मध्यम ली-
...ई जाय. शुद्ध धैवतही

...नल ह ... कोई लोग नि-
संपूरनहे. दिनके ... जाय. यहां
...त सुरमिलाप म... ...मल निषाद
...मे प्रधान सूरह आ... ...स्पर लागसें

...आतिहे. शुद्ध स्वर ठाठहे. मल्हारको बहुत मिलती
...र गाई जाय. हेमंतऋतुमें बिरहिनीकों सुखदाई

## रागिनी काम्भोदी. ध्रुवपद.

अधिक छबि छायेहो मेरे श्याम मन अभिराम ॥ अधिक छ-बिछा* ॥

अदितराम कहा मोदभरेहो ब्रजपति जू तुम कहियें हमसों कहा भले कीये काम ॥ अधिक छबिछा ॥

---

## रागश्री[1] ध्रुवपद.

आवेरी श्याम घन देखरी बाल ग्वालनके संग ॥ आवेरी श्या ॥

मोर मुकुट सीस लसे कानन कुंडल, बेनही बजावत करत रंग ॥ आवेरी श्या ॥

कहत अदितराम गायनकों घेरि घेरि हेरि हेरि हित बढत तेसो कढत ढंग ॥

---

काम्बोदी तीव्रगांधारा गांधारादिकमूर्छना ।
आरोहे म नि हीना स्यान्मधांशस्वरभूषिता ।
यदा गांधारहीना स्यात् मूर्छना चोत्तरायता ॥

इस्सेही गांधार ओर निषाद बादहे ऐसी तसल्ली होती हे और मध्यम व धैवतपें ठहरनेसें अच्छाहे.

* धीरा नायका.

१ रित्रयोद्ग्राहसंयुक्तः षड्जोद्ग्राहोथवामतः ।
श्रीरागस्तीव्रगांधारः आरोहे ग ध वर्जितः ॥

रिषभ धैवत कोमलहे. मध्यम तीव्रहे. सांप्रतकालमें आरोहमें विकल्पसें गांधार और धैवत वर्ज्यहें. रिषभ प्रधान सूरहे. पंचम कम लगाया जाता. संपूरन भेदहे. दिनके चोथे प्रहर गाया जाय.

२ नायका प्रति दूतिवाक्य.

सुनरी शयानी प्यारी निरखि रुचसों सिंगार, सेन दे इकंत पाय भर होअंग ॥ आवेरी श्या ॥

## रागश्री चतरंग त्रेताल.

द्रीं द्रीं तनन तों तों तनन अतत्तनन अतत्तनन तना तना अननत दानी तदानी दानी ॥ द्रीं द्रीं तनन तों तों तनन अ ॥

नादर् दानि तोंदर् दानि तननननननन तनन तनन अततन अततन तन्ना तदीम् दीम् तना तदीम् दीम् तना तदीम् दीम् तना ॥ द्रीं द्रीं तनन तों तों तनन अ ॥

लागडाट तान तालको प्रमान सुरनसो तकिट[1] तकिट गिद घन किटधा तकिट तकिट गिद घन किटधा तकिट तकिट गिद घन किटधा ॥

कहत अदितराम सुनो ब्रजपति जू चतरंग गुन गान प्रधाम् गरेसा गरेसा गरेसा सा ॥ दीम् दीम् तनन तों तों तननअ ॥

## रागिनी गोडी[2] ध्रुवपद कवित.

जाके नाभि कमलतें ब्रह्मा शिव सुरनर जल थल जातें एसें कालकी कलैयाहे ॥ जा ॥

---

१ मृदंगके शब्दोंको आडकीलयमें लेनां.

२ यहां रिषभ धैवत कोमलहैं. मध्यम तीव्र, पंचमपें ठेहेरनां और धैवतसें रिषभका लाग बहुतहे और खूबसुरती देताहे. दिनके चोथे प्रहर सिंगार रससें गाई जाय. पारिजातमे कहाहे—

रिस्वरादिस्वरारंभा रि कोमल ध कोमला ।
ग तीव्रा सा नि तीव्रा च गौरी न्यंशस्वरामता ॥

सत जुग वामनव्हे बलिको छल्योहे जेसें त्रेता दशरथसुत राम रघुरैयाहे ॥ जा ॥

जाके दाहि लछमन और बांही बाजू लसे सीता धनुष कबान खेंचि लंकाके छलैयाहे ॥

आदित उदित रनधीर हित दासनके दोरि दुःखद्वन्द दूर दारिद दरैयाहे ॥ जा ॥

## रागिनी ललित गौरि* त्रेताल.

रेरे सासा, नी साध नीनी सासारे सानी गग मम गरिसा नी सा नी, रेसा ॥ रेरे सासा, नी साध नीनी सासारे ॥

अदितराम सरीगम व्रजपति सुनि, गौरिसी मन, मानी ॥ रेरे सासा, नी साध नीनी सासारे ॥

## रागिनी मालवी[1] त्रेताल.

सासासा पप पग मध मग पगरिसा गगग मधा सा सा सा धप धा ॥ सासासा प ॥

---

आरोहे ग ध हीना सा नि कंपनमनोहरा ।
आरोहे यदि गांधारो मध्यमावधि मूर्छना ॥

तृतीय प्रहरोत्तर सायंकालकी वख्त गाई जाय. निषाद ग्रह और रिषभ न्यासहे. रिषभ धैवतका परस्पर लाग हे.

* ललित और गौडीका मिलापहे. शुद्ध मध्यम लेनां पंचम वर्ज्यहे.

१ गांधारांशग्रहन्यासा तृतीयप्रहरात्परम्,
मालवी रागनी प्रोक्ता मध्यमादिकमूर्छना.

ऐसा एक लेखहे और पारिजातमें नीचे मुजबहे.

अदितराम मालव भूलो तुम, ब्रजपतिजूको ध्यान हिय मध ॥ सा सा प* ॥

---

## रागिनी मालवी त्रैताल.

सा रे सा पपपग मध धमगरे सा, गग ग मधा सा सा लीजेंजू, ॥ सा रे सा पपपग म ॥

अदितराम अवरोहि भेदकरि, ब्रजपतिजूको दीजेंजू, ॥ सा रे सा पपपग म ॥

---

## रागिनी मालवी त्रैताल.

कंठ सरी दुलरी तिलरी चौंकी चमकत तन गोरे ॥ कंठ सरी दुलरी ॥

अंग सुगंध मानों मलयाचल बहत अनिल सुछोरे ॥ कंठ सरी दुलरी[१] ॥

---

रिधौ तु कोमलौ यत्र गनी तीव्रौ च मालवे ॥ षड्जावरोहणोद्ग्राहे सरिन्यासांशशोभिते. नि अवकर्षणम्. तृतीयप्रहरोत्तरम्. रिषभ और धैवत कोमलहे. आरोहमें रिषभ व पंचम विकल्पसें बादहे. मध्यम तीव्रहे. निषाद बहुतकरके नहीं लीया जाता. पंचम अवरोहमें लेनां. अवरोहमें धैवत कम बोलनां. शिशिर ऋतुमें चोथे प्रहर सिंगाररससें गाई जाय.

* मालव. मा=निषेध+लव=क्षण और रागनामका इशारा. मध ये ध्वन्यात्मक व वर्णात्मक शब्द हे और गानेमें उनकों मध्यम व धैवतके सुरपें लेनां.

१ उत्प्रेक्षालंकार.

## रागिनी त्रिवनी* सुरफागताल.

रे रे सानी रे सासा सासासा रेग पगरेसा पपप ग पप धसा रे नीप नीप गरेसा ॥ रे ॥

वृषभ हंस गरुड वाहन कीये जिन अदितराम मन तीरथ परस ॥ रे[1] ॥

---

## रागिनी त्रिविनी ताल सुरफाग.

कालिंदि सरसति अरुण बरन देवी उजरे तरंगसों गंगा त्रिवेनि ॥ का ॥

अदितराम सुर मुनिजन जपत जाहि कृपाकरि दरस दीयो वेही माधो वेनी ॥ का ॥

---

* "गौरीमेलसमुत्पन्ना त्रिवणी म स्वरोझ्झिता ॥
अवरोहणवेलायाम् षड्जोद्ग्राहांशरिस्वरा"
"श्री गौरी मालवा युक्त रिषभग्रह उच्यते ।
त्रिवण्युपत्तिराख्याता संध्याकाले प्रगीयते."

मध्यम बादहे. षाडव जातीहे. निषाद अवरोहमें लेनां आरोहमें नही और धैवत आरोहमें लेनां अवरोहमें नहीं दिनके चोथे प्रहर सिंगार रससें गाई जाय हनुमन् मतमें संपूरनभी कहाहे और जो यह कबूल हो तो धैवत ग्रहांशन्यास होनां चाहिये.

१ परस प=पंचम+र=रिषभ+स=षड्जके स्थानमें रखनां. और वर्णात्मक शब्दही हे.

## रागिनी पूर्वी* त्रेताल चतरंग.

धध मम गग रिरि सा नि सा गामप मं प धमगरि गग मधम गग रे सासा सा गरेसा निसा गग म ॥ धध मम गग रिरिसा निसा गमप मं ॥

गग मधा म सां सां सां रें सां निसां गग म धमग मगरि गरिसा रे निध नीधम धमग मगरि गरिसा निसा ॥ गमप मं ॥

अदितराम आनंद भरे मध मृदंग बजावत ब्रंदावन बिपिनमें बिहरत ब्रजपतिजु जुवतिन संग, ॥

ततथै ततथै नाचत नटवर नागर गावत उपंगा किटे धिन किटधा किट धिन किटधा किट धिन किटधा ॥ सगमप मं ॥

---

* संपूरन भेदहे. गांधार मुख्य स्वरहे. मध्यम तीव्र व रिषभ कोमल हे. मध्यम न्यासहे. पंचम फक्त आरोहमें लेनां अवरोहमें नहीं. धैवत कोमल हे परंतु कितनेक लोग शुद्ध मानतेहें. हनुमन्मतमें संपूर्ण कहिके गांधार ग्रहन्यास बनाया हे. गांधार व निषाद शुद्धहे.

"गांधारांशग्रहन्यासासंपूर्णा हनुमन्मता."

पारिजातमें नीचें मुजब कहाहे

गौरीमेलसमुत्पन्ना षड्जोद्ग्राहसमन्विता ।
न्यासांशगस्वरोपेता पूर्वी सा सुखदायिनी ॥
कोमलौ च रिधौ यत्र गनी यत्र च तीव्रकौ ।
मश्च तीव्रतरः प्रोक्तः पूर्वी सारंगके पुनः ।
रिषभोद्ग्राहसंपन्ने गपौ न्यासांशकौ मतौ ॥

तृतीयप्रहरोत्तरम् । सिंगार रससें दिनके चोथे प्रहर गानां. पारिजात मतानुसार यह रूप सांप्रत कालमेंभी प्रचलित हे.

१ मृदंगके बोल दुगुनकी लयमें गानां.

## रागिनी पूर्वी ध्रुवपद कवित.

सुजस बखांनों आज केतो महाराज तेरो मेरो मन फूल गयो देखि सुघराईमें ॥ सुजस बखां ॥

दानन‌में मानन‌में आदित सुजानन‌में, रागन‌में रंगन‌में नेनकी घुराईमें ॥ सुजस बखां ॥

तेसें राज रीतन‌में सुनीतमें सु प्रीतिमें, वेसें रिपु झीतमें सुतेग तरलाईमें ॥

रीझ रस झेलिन‌में तो सम न देख्यो कहुं, हेलन‌में मेलन‌में ब्रजपति सिवाईमें ॥ सुजस बखां ॥

---

## रागिनी रेनकी पूर्वी * त्रेताल ख्याल.

द्रिग भरि देखो प्यारी नेन तेरे अति चंचल चपलसों ॥ द्रिग भरि दे ॥

विन कजरारे कजरारे अति अनिआरे प्यारे रसके भरे आदित देखन हारे सुफलसों ॥ द्रिग भरि दे[1] ॥

---

## रागिनी पूर्वी कल्याण[2] त्रेताल.

पम पमग परे गामप म धमगरि सा सा सा न्निसा गम ध- मगरि सा सा धन्निरे न्नीध सान्नी सारे पग ॥ प ॥

---

* यहां पंचम बादहे पूर्वीकी माफिक रिषभ धैवत कोमलहे. रातके सातसें नव बजेतक गाई जाय.

१ विभावनालंकार "होत छभांति विभावना, बिन ही कारन काज; बिन जावक दीने चरन, अरुनाई हे आज.

२ यहां रिषभ धैवत शुद्धहें. कल्याण और पूर्वीका मिलापहे इस्सें रिषभ कोमलभी दाखिल हे.

बादि विवादि सुच्छम सुरसों भर लेहो गुनिजन अदितराम या रैनकी* पुरिया ॥ सानी सारे पग प ॥

## रागिनी टंकिका[१] सुरफागताल.

गदाधर पद्मधर शंख चक्र धररे धन धन धन बैकुंठ बासी सदा यह ॥ ग ॥

अदितराम भक्त भीरहि देखत टंकन चूकत यातें समर रे यह ॥ ग ॥

## जोटा.

बाघांबर अंबर रे डंबर रे हर हर हर हर कैलासबासी ॥ बाघां ॥

तिघिनक तिघिनक पिनाक दांडि त्रीशूल डिम्नां डिम् डिम् बाजे ॥ बाघां ॥

## राग मेघ[२] सुरफागताल.

सासारे पमप गगगां रेसा रेसासा रेरे मम्म पप सां सां धाप पगां जोलें ॥ सासारे पमप गगगां ॥

* रातके वख्त गाई जाती क्योंकि ईसमें कल्याणका आमेजहे.

१ रिषभ प्रधान सुरहे. मध्यम तीव्र. संपूरन भेदहे. रिषभ धैवत कोमल पंचमपें ठहरनां होताहे "ऋषभांशग्रहन्यासासंपूर्णा हनुन्ममता"

२ पारिजातमें ओडव गिनके गांधार और निषाद बाद कीयेहें हनुमन्मतसें संपूरन गिनके गांधार ग्रहन्यास बनाया. पारिजातसें मल्लारमें निषाद वर्ज्यहे ईसी माफिक यहां निषाद वर्जित कियाहे और हनुमन्मतमें संपूरन कहाहे और मेघ रागकी उत्प-

अदितराम उमड मेघ गरजि आये कूजत केकी कलसों सुहाये सुदामिनि दमक देखी दादुर बोलें ॥ सरस सासारे पमप गगगां ॥

---

## राग मेघ ध्रुवपद कवित्त.

उमड घुमड आये मेघ घटा जोरि जोरि, बडी बडी बुंद परे चपला चमकातहे ॥ उमड घुमड आये मे* ॥

पवन प्रचंड खंड खंडन महीके मांहि, सूझत न बात त्योंहि गात थहरातहे ॥ उमड घुमड आये मे ॥

कहत अदितराम खायो अन्नकूट जातें, इन्द्र कियो कोप कहुं लवनां बसातहे ॥

जो तों ब्रज बिथानतें बिधसें बचाय लेहो, तो तो तुम सांचे ब्रजनाथजू कहातहे ॥ उमड घुमड आये मे ॥

---

त्तिमें सारंग व गौड मल्लारकी छांई लुतहे ऐसा एक लेखहे इसी सबब यहां गांधार रखके खाडव रूप मुकरर कियाहे और इसी सरिगममें सारंगके सुरभी मोजूदहे. यह वर्षाऋतुमें दिनके तिसरे प्रहर गाया जाय. सिंगार रस प्रधानहे. गांधार कोमल लेके मध्यमतक मींडकी राहसें अवाजको लबांनां. मध्यम प्रधान सुरहे. गांधार फक्त अवरोहमें लेनां निषाद लगाके संपूरन भेद अंगीकार करें तो शुद्ध निषाद मिलानां चाहिये.

* विधिअलंकार.

अलंकार विधि जो कह्यो, अर्थ साधिये फेरि ।
कोकिलहे कोकिल जबें, रितुमें करिहे टेरि ॥

## रागिनी मल्लारी* पंचमुख ताल चतरंग.

सा पमप पप्प धा प मप ॥ धॅ सां धपमग मप धप गां रिसा ॥ गावत दंपति सुर हिलके ॥ सा पमप पप्प धा पमप धॅ ॥

नाद हिंडोरे झूले ब्रजपति डांडि चार चतरंग बनाय ताल खंभ गाढे गाढे पटुली खरज मरुवे मुरछना मोर जहां कोकिल कीर किलके[1] ॥ सा पमप पप्प धा पमप धॅ ॥

उमड घुमड घन घन मृदंग बजावत धा ध्धाधाधाधा धिन्नां तर किटधा किटधा तध्धा ध्धा धा धाधा, धा ध्धाधाधाधा धिन्नां तर किटधा किटधा तध्धा ध्धा धा धाधा, धा ध्धाधा धाधा धिन्नां तर किटधा किटधा तध्धा ध्धा धा धाधा ॥

अदितराम उदित पावसमें प्यारी पिकबेंनी अरु प्यारो

---

* पंचम ग्रह और धैवत न्यास व प्रधान सुरहे. निषाद वर्ज्य है. गांधार फक्त अवरोहमें मिलानां.

"गौरीमेलसमुद्भूता मल्लारी नि स्वरोझ्झिता ।
आरोहणे ग हीनास्यात् षड्जादिस्वरसंभवा" ॥

कहाहे वैसें गौरीका मेल लेवें तो रिषभ व धैवत कोमल होनां चाहिये परंतु एक लेखसें मालूम होताहे कि मल्लार मेघसें संयुक्त हे और ऐसी तसल्ली ही होतीहे वास्ते रिषभ धैवत शुद्ध मंजूरहे. बाकीके सुर सब शुद्ध लेनां. मध्यमपें ठहरनेसे खूबी मालूम होतीहे. हिंदुस्तानमें सांप्रत कालमें कोई लोग निषाद लगाके संपूरनही मानतेहें तेसेंही कोई तीव्र मध्यमभी मिलातेहें. वीर व सिंगार रसमें बरषा ऋतुमें सर्वदा और प्रायशः मध्यान्होत्तर गाई जाय.

१ रूपकालंकार. मृदंगके बोल दुगुनकी लयमें लेनां.

आरोही भेदसों षाडव करत मल्लार तनन तों तों तान लेत दोऊ मिलके ॥ मा पमप पप्प धा पमप घ ॥

---

## रागिनी मल्लार ध्रुवपद कवित.

घटा है जु कारी तामें सोभा बनी भारि अति, चढके अटारी प्यारी नेनसों निहारेहें ॥ घ* ॥
सजके सिंगार मनि मोतिनके धरे हार, एसी छबि देखि काम धामकों बिसारेहें ॥ घ ॥
सुनहो जू प्यारे श्याम नेकहू निहारो बांम, कुलहूकी कान्हि तजि नेह प्रति पारेहें ॥
कहत अदितराम बिजुतसी लसे बांम, चंचल चपल चारु नेन रतनारेहें ॥ घ ॥

---

## जोटा.

याहि जग मांहि करो एकतें अनेक दाम, आखर रहेको नांहि जातें हरि जापनों ॥ या ॥
दया करि दान दियो सोई सब साथ लियो, देखतकी बाजी जेसें रेनही को सांपनों ॥ या ॥
रत्नाकर नामतोलों लेत बिंदु बिंदु पानि, जाहिलें हि पायो पद पतालको नापनों ॥
रवीराम राजत सुगाजत गगन पर, देखो जल दाता देत लेत जस आपनों ॥ या ॥

---

* नायकप्रति दूतिउक्ति. संघट्टन. उपमालंकार.

## रागिनी मल्लार त्रेताल चतरंग जोटा.

नादर् दर् दीं दीं तों तों तनन तन देरे नादर् दर् दीं तन्ना तद्रे दानी ॥ नादर् दर् दीं दीं तों तों तनन तन दे ॥

दरादीं दरादीं तननन नननन दरा दरा तन धितिलि तिल्लाना ॥ गुनीजन सब मिल गाओ बजाओ दुगन धाधा ध्धा किट किटधा किट किटधा किट किटधा किट किट धिन्ना किट किटधा धित्ता किट किट तधिन्न किट किट तध्धिडान धिड़िनकतर धिन किटधा ॥ नादर् दर् दीं दीं तों तों तनन-नन दे ॥

---

## रागिनी मल्लार त्रेताल ठुमरी.

बेग चलो जू बरखत घनश्याम बाम डरपन लागी चमकत चपलासी ब्रजबाला ॥ बे* ॥

छतियां धर धर धरकन लागी थर थर थर कंपत उन देह आदितराम याही छिनु प्यारी हों जानों तुव देगी अंग रसाला ॥ बे ॥

---

## रागिनी गौडमल्लार[१] त्रेताल धीमा.

आवत जात हों हारी प्यारी ॥ ज्यों ज्यों ये मेह बरसत भींजत मोरि सारी प्यारी ॥ आवत जात हों हा[२] ॥

---

* उपमालंकार. नायकप्रति दूतिउक्ती,

१ गांधार प्रधान सुरहे. मध्यमवें मूर्छना. गोड सारंगकी माफिक मध्यम तीव्र कहीं लगताहे. निषाद बादहे. गांधारवें न्यासहे. और वो प्रधान सुरहे. संपूरन ही हो सक्ताहे.

२ मध्यमा दूती.

मत कर मान मानिनी एसो मोहनसों जू रूसनो केसों जिन लखि कमलादिक तिय मोहे आदितराम सो प्रभुसों तू केसें रहत न्यारी बारी ॥ आवत जात हों हा ॥

## रागिनी गौड मह्लार चतरंग त्रेताल.

सा गरिग मप मग रिग सारे न्निसा न्निसा, गरिग मप रेरे पपप मपध सा ध पमगरेग मप मगरे पपप सा गापम ॥ रिग सारे न्निसा न्निसा ग* ॥

तनन तनन तदर तदर तों तों चतरंग सरस सुनावत हरिकों गरहि लगावे अधर पिवावे तिय मिल करत रास रस बजवतं[१] धाकिटता अदितरामसों ॥ रिग सारे न्निसान्निसा ग ॥

## रागिनी गौड मह्लार त्रेताल ठुमरी.

तरसें तरसें तरसें तिहारे आनन हो ॥ तरसें तरसें तरसें तिहा[२] ॥

करुणा करहो चलहो जू प्यारी जहां बेठेहें कुंज विहारी ध्यान धरतहे तिहारो ब्रजपति अदितराम दीजें दरस दानन ॥ तरसें तरसें तरसें तिहा ॥

## रागिनी गौड मह्लार त्रेताल चतरंग.

आईहों आईहों आईहों तिहारे कारन हो ॥ आईहों आईहों आईहों तिहा ॥

---

* संपूरन कहाहे.

१ दुगनमें वजन रखनां.

२ उत्तमा दूती. गुरुमान.

नादर् दर् दीं दीं दीं तनों ॥ तनों तनों ॥ सुनवनकों चत-रंग रससों रिझाय ब्रजपति पहोंचो मदन सिंधुके पारन ॥ आईहों आईहों आईहों तिहा* ॥

सा पमप धसा धपमग मप धप मग गांरे सा सा ॥ तौकिट किटतक किटता किट किटता किटता कडान किटताधा किट-तक धिधिगनधा धा धाधा आदितराम कहेतें ए जग तारन ॥ आईहों आईहों आईहों तिहा ॥

## रागिनी मियानी मल्लार² ध्रुवपद.

सा धा पप धा धा धा नी सा धा नी सा सा रे सा सासा रे रेरे गगां रेसा पगा, पगां रेसा रेसा, धा सारे ॥ सा धा पप धा ॥

आदितराम उमड आये घनश्याम, मन अभिराम, तडित पट फहरात, दूत दादुर देखि, फूले फूही बरसा ॥ सा धा पप धा³ ॥

---

* रूपकालंकार.

१ मृदंगके बोल दुगनमें दाखिलहे.

२ मल्लार व कान्हराका संयुक्त रूपहे. निषाद दो कोमल व शुद्ध हें. गांधार कोमल और बाकीके शुद्ध स्वर लेनां.

३ रूपकालंकार.

---

ऐसे मल्लारके ओरभी भेद बहुत हें. जैसें कि नट, सारंग, सुर मल्लार बिगेरे हें. ये रूप नामसेंहि मिलापके रागोंकी सूचना करदेते हें.

## रागिनी सोरठ. ध्रुवपद.

सोचन, करहो सहेली तुम, पियपें गवनकी, जैसें यहां वैसें वहां सुख चैन ॥ सोचन, करहो सहेली तुम करहो सहेली तुम, पि* ॥

अदितराम सघन घटा तरू तमाल लता बेलि लूमक लूम झूम रही झमक सजत मैंन ॥ सोचन, करहो सहेली तुम करहो सहेली तुम, पि ॥

## रागिनी सोरठ. लक्ष्मीताल.

ब्रजपति तू समर ले रे जो जग मांहि बसे नां बसे नेरे ॥ ब्रजपति तू समर ले रे ॥

तेंतिस कोटि देव सबें जाके ही चेरे आदित मिटहु फेरे ॥ ब्रजपति तू समर ले रे ॥

## रागिनी सोरठ[1] त्रेताल.

पमगरि गस्सा रिरि मप सा सानिधप ममरे मपधा पम

---

* अनुस्याना नायका भाविस्थान संदेह.

होनहार संकेतको, जो अभाव उर आनि ।
यह अनुस्याना नाइका, होत हिये दुख खानि ॥
रसराज.

१ संपूरन रूपहे. निषाद दो हें और सब शुद्ध स्वर हें. आरोहमें गांधार कम मालूम रहता. रिषभ प्रधान सुरहे. षड्ज रिषभ व मध्यमपें न्यास होनां चाहिये. पारिजातमें कहाहे कि,

रे रे सासा रेरे मम पप नी नी सां सां सां नी नी सां रेंरें सां

सां नी रें सांनिधप पमगरि ॥ पमगरि गस्सा रि रि मप सां ॥

ममम पपप नीनी सांसां स्सां नी नी सां रें रें सां सां नि

रें सां निधप पमगरि ॥ पमगरि गस्सा रि रि मप सां ॥

मनी नी निध पप धा मपनीसां रेंरेंसां सांनिधप मगरे

मगरे रेरे मम पप सां पध पम गरिसा ॥

श्री ब्रजपतिकी कृपावलोकतें यह सरीगम अदितराम

करि ॥ पमगरि गस्सा रि रि मप सां ॥

---

## रागिनी सोरठ. त्रेताल. ठुमरी.

गिरिवरधारी कुंजबिहारी जोवत मग तिहारी ॥ गिरि-
वर धा* ॥

---

श्रीरागमेलसंभूता, सोरठी रि स्वरोद्ग्रहा ।
पंचमाद्गुम्फितोपेता, रि पर्यन्तं पुनस्तथा ॥

स हुम्फिता म पर्यन्त, मग्रस्वस्थानषड्जका ।
तथैव पंचमोपेता, रि स्वरच्यवितोदिता ॥

कहाहे वैसा रूप सांप्रत कालमेंभी चालूहे. रिषभ मध्यम व रिषभ पंचमका लाग रक्खनां अच्छाहे. रिषभपें मूर्छना. दरिआवके तरंगकी मिसाल रिषभ हिलता व फेलता रहता हे. सिंगाररसमें मध्य रातिके वख्त और बहुत करिके मध्यान्हसें मध्यरात-तक सर्वदा और विशेषतः वर्षाकालमें गाई जाती और सुखद हे.

* अनुकूल नायक वर्णन. नायका प्रति दूतीवाक्य. वृत्त्यनुप्रास.

जो पर वनितातें विमुख सोनुकूल सुख दानि ।

जगत विनोद.

ले कर बीन गावत ऊंचे सुर राधे प्यारी हमारी ॥ कुंज-
बिहारी जोवत मग तिहारी ॥ गिरिवर धा ॥
अदितराम संकेत सघन बन तू चल प्रान पियारी ॥
तुव हित श्री ब्रजपति अपुने कर सुमनसों सेज संवारी ॥
कुंजबिहारी जोवत मग तिहारी गिरिवर धा ॥

---

## रागिनी सोरठ. त्रेताल. ठुमरी.

रीझ रहीरी राधे रुच रुच करत सिंगार ॥ रीझ रही* ॥
नगन जटित नूपुर पद पंकज लेंगो लाल जरदार ॥ राधे
रुच रुच करत सिंगार रीझ रही ॥
कटिकेहरी किंकनी कुनीत कर चूरी गजरा सार ॥
कंठसरी दुलरी तिलरी पद झूमक श्रवन सुढार ॥ राधे रुच
रुच करत सिंगार रीझ रही ॥
पूरन चंदसो अमल उज्जल मुख बेंदी बनी बिच भार ॥
खंजन नेंन अंजन दे ले सखी चलि पिय पद निरधार ॥
राधे रुच रुच करत सिंगार रीझ रही ॥
कुंज निकुंजमें केलि करत उर झावत मोतिन हार ॥
अदितराम ललितादिक निरखत तनमन डारत वार ॥ राधे
रुच रुच करत सिंगार रीझ रही ॥

---

सदा अपुनी नारिपें, जाकी अतिही प्रीति ।
परनारीतें विमुखजो, सो अनुकूल सुरीति ॥
रसराज.

* स्वकीयाभिसारवर्णन. पूर्णोपमा व लुप्तोपमालंकार.

## राग सोरठ. त्रेताल.

पपधा पमगरि गसा गर्ग म ॥ रेरे मम पप सां सांरें सां निधप म ॥ पपधा पमगरि गसा गर्ग म * ॥

ममम प रे मप धाप पध पम गरि नीनीनी सांसांसां नी सां श्री ब्रजपति कहि आदितराम करि ॥ पपधा पमगरि गसा गर्ग म ॥

---

## रागिनी देश (सोरठ).[1] झूमरा ताल.

श्री ब्रजपति जोबन मदमाते गुन गन हे जू गभीर[2] ॥ श्री ब्रजपति जोबन ॥

बसीकरन मन हरन लाल लखि कैसें रहत सुधीर ॥ श्री ब्रजपति जोबन ॥

रतिनायक दायक सुख संपति रूप उजागर बीर ॥

अदितराम आनंद भरि निरखत नेंन बहत हे नीर ॥ श्री-ब्रजपति जोबन ॥

दोहा नेननकों बांनी नहीं, बेंननकों नहीं नेन ।
रविकेसें सोभा कहूं, ब्रजपतिजूकी एन ॥

---

* मध्यमपें न्यास यहां बतायाहे.

१ पंचमपें न्यास हे. कोई सोरठमें कोमल व देशमें शुद्ध निषाद फर्क बतानेके लिये कहते हें.

२ नागकत्रर्णन. प्रत्यक्ष दर्शन.

## रागिनी देश. त्रेताल.

हो हो हो हो श्याम भोर भले आये ॥ हो हो हो हो श्याम भोर भले आ ॥ *

जावक भाल पीठ कंकन लगे नेन रंग बरसाये अदितराम मन भाये चित चाये ॥ हो हो हो हो श्याम भोर भले आ ॥

---

## रागिनी सारंग. ध्रुवपद.

पट तन झीनों, ओढे झलकत अंग, मानों कंचन गिरि बसन सों ढांपि मदमाती ठाडी ॥ पट तन झीनों[1] ॥

मृदु मुसकनि मुख, उठत जात मयंकसी, बचन बोलत मानों कोकिल कल टेढी टेढी टेढी चितों न भरत चाढी ॥ पट तन झी ॥

उझक झरोखे, झांखत ब्रजचंदजूकों अदितराम दुहुं ओर, नेह बेलि बाढी, ॥

अधर दसन डसत उमगि उठत बिबस धाई चरन धरत वह डग मग ढग टेढी टेढी टेढी अंक भरन गाढी ॥ पट तन झी ॥

---

* खंडिता नायका.

पियतन औरें नारिके, रतिके चिन्ह निहारि ।

दुखित होयसो खंडिता, बरनत सुकवि विचारि ॥ रसराज.

१ उत्प्रेक्षा, उपमा, रूपकालंकार. पूर्वानुराग.

## रागिनी सारंग. * ध्रुवपद. जोटा.

रे मप नीसा नीप नीपम, मम पप्प नीपनी, निनिनि सासासा रे सानिपप पपरेसा सानिपम सारंग सरस कर लई ॥ रेमपनीसा ॥

ब्रजपतिजू ब्रंदाबन बिलसत खसखाने, खासे रचे जल थल अदितराम मृदंग बजाय सुजस बरलई ॥ रेमपनि सा ॥

---

* ओडव जाति हे. गंधार धैवत वर्ज्य हें. निषाद ग्रह व न्यास हे. कहा हे कि;

निषादांशग्रहन्यासा, ग ध वर्जित ओडवा ।
मध्यान्हे गानकर्तव्या, सारंगा मेघवल्लभा ॥
एक जगह नीचेमुजब लिखाहे.
अतितीव्रतमो गः स्यात् मस्तु तीव्रतरो मतः ।
धस्तु तीव्रतरो निःस्यात् तीव्रः षड्जादि मूर्छने ॥
सन्यासे मध्यमांशे च रागे सारंगसंज्ञके ॥
सारंगगौल आख्यातः सारंगस्वरसंभवः ।
सन्यासो मध्यमांशश्च ग धहीनोथ सादिमः ॥

यहांही सारंगकों ग ध वर्जित कहिके मध्यम अंशस्वर बनाया और दो निषाद मानेहें. षड्ज ग्रह कहाहे. संपूरन रूप भी आज-कल गानेमें चालूहे. कोई तीव्रमध्यम ही मिलाते हें. निषाद या मध्यमपें न्यास और म प्रधान सुरहे. आरोहमें शुद्ध व अवरो-हमें कोमल निषाद लेनां रिषभसें भी ग्रह होता हे. ग्रीष्म ऋतुमें दिनके तीसरे प्रहर गानां उचित है.

## रागिनी सारंग. ध्रुवपद.

यामग नित नित आवत दिन दिन दूनि होत जात गिनके तमांम लेहों जम्मां जितनी होय सो सब देहो दान सबन हित करि बिचारि ॥ यामग नि ॥
आदित उदित एसे, नेरे मेरे हरि, हेरें करत कहा झीत लेत तियनकों तब, बदत तियन गन भारी ॥ यामग नि ॥

---

## रागिनी सारंग. एका ताल.

तेरी सों मेरो चितही लाग रह्योरी आली तेरे दरसन बिन मोयकों कल नां परतहे ॥ तेरी सों मेरो चितही लागरह्यो ॥ *
जबही तू गान करत मेरी जो छतियां धर धर धर कंपत तन मदन दहतहे तरसत तुव आदित मानों चंद्ज्यों चकोर हे ॥ तेरी सों मेरो चितही लागि रह्यो ॥

---

## रागिनी सारंग. त्रेताल. चतरंग.

दीं दीं तननन ॥ तों तनों तनों ॥ रे रे सानिप सानिपम्म रिमपम रिमपम रिसासा ॥ दीं दीं तननन तों[1] ॥

---

* शठनायककी उक्ति. उत्प्रेक्षा.

१ यहां पारिजातमें कहाहे वैसा मध्यम न्यास हे अंशस्वरही हे. मृदंगके बोल ठाहकी लयमें उलट (पुनरावृत्ति) की साथ लेनां. गानके पादमें बीच जहां ॥ ऐसी निशानी रक्खी हे वहां इतना भागकी उलट समझनां. उलट एक दो दफे बसहे परंतु ज्यादे कमी लेनां वो गायककी इच्छानुसार हे.

अदितराम ब्रजपति हित यह चतरंगको बनाय गावे गुनिजन सबमिल तकिट धिन तकिट धा था ही अंग रंग ढं,गसों ॥ दीं दीं तननन तों ॥

---

## रागिनी गौड सारंग.* त्रेताल ख्याल. चतरंग.

गरिसासा मग गाऱ्मग मम पप मगा गाऱ्मग परिसा ॥ गरि सासा म ॥

गमप सां सां मां धसां धधप गमपसां रेसां धप पमग गाऱ् मग परिसा ॥ गरि सासा म ॥

धा[1] किडान तकिट तधिन किट धा किडान तकिट तधिन किटधा तधिन किटधा तधिन किटधा ॥

श्री गिरिवर धरन तारन तरन आदित गाय गुन लेत चरन सुसरन ॥ गरिसासा म ॥

---

## रागिनी ब्रंदावनी सारंग. ध्रुवपद. कवित्त.

आज अधिकाई छबि देखत बनत श्याम, श्यामरंग अंग ठाडे वसन धरतहे ॥ आ[2]॥

---

* षाडव भेद हे. निषाद बादहे. शुद्ध म व तीव्र म ऐसे दो म कहेहें. शुद्ध मध्यमपें ठहरनां और मूर्छना लगानां वो दुरस्त हे; और दूसरे सब शुद्ध स्वर हें. गांधारसें मध्यम पहुंच कर पंचमतक मींडकी राहसें जानां वो खूबी देता हे. निषाद मिलाके संपूरनभी मानते हें.

१ मृदंगके शब्दों ठाहमें तीसरे तालपें एक धाका अवकाश देके शरू करनां.

२ देवादि विषयमें जो रति कही हे इससे भक्तिभाव प्रति-

मूथन कसूंबी कटि काछनी पिरोजी राजे, भ्राजे खूंप सीस पंच बानन लरतहे ॥ आ ॥

फेंटा फबि फूल माल उरसुबिसाल तापें, हीरनके हार भार भूषन भरतहे ॥

आदित उदित द्वारकेशजू छबीले छेल, बांनक बिचित्रसों हमारो मन हरतहे ॥ आ ॥

---

## रागिनी व्रंदावनी सारंग. * (मधुमाध) त्रेताल.

नी नी सारेसा नी सारेमप नीनी पम रिमरिमप नीनी सारें सांनीपम रेसा नी पांचों मिलाय ॥ नी ॥

गंधार धैवत बिना, लेहो लाग ओडव, अदितराम उनं चास कोटि तानसों, श्रीव्रजपति, लेहो रीझाय ॥ नी ॥ *

---

पादन होताहे और कोई भक्तिरसभी कहतेहें. इसीसे वात्सल्यभावकीभी उत्पति कहीहे. देखियें भक्तिरस व उद्दीपन.

भावो देवगता रतिर्निगदितः स्थायी तदालंबनं
देवस्तस्य जनाश्च तत्स्थलसमीक्षा तस्य लीलां श्रुतिः ।
तद्रूपायुधमुख्यदर्शनमिति प्रोक्तं तदुद्दीपनं
मानाद्या व्यभिचारिणश्च गमकं रोमाश्रु भक्तौ रसे ॥

शीघ्रकवी पंडितश्रीगोवर्धनलालाजी.

* निषाद कोमल और सब सारंगके सुरहें. निषाद पर न्यास हे. ओडव जाती हे. निषाद व मध्यम प्रधान सुर हें.

* स्वर व तान प्रस्तारके नष्ट उद्दिष्टके हिसाबसें इस गिनतीकी खातर जमा कीहे.

## रागिनी सामंत सारंग* आड चोताल कवित.

सेत उपरेना धोती पद पद्म चंद्रिकापें, अतिही कुनीत आछे नूपुर बिराजेहे ॥ सेत उप ॥

कटिही कंदोरा तेसो मोतिन दुलरी कंठ, उरसुबिसाल बनमाल रुचि राजेहे ॥ सेत उप ॥

हेरत क्यों नाहीं आली हरिजूको रूप रास, मोतिन करन फूल चिबुक सुछाजेहे ॥

बेसर तिलक भाल सीस सिर पेच पाघ आदित उदित ए मेन कोटि लाजेहे ॥ सेत उप ॥

---

## रागिनी नूर सारंग * ध्रुवपद कवित.

सूथन कसूंबी तेसो फेंटा हे कसूंब रंग, अंग अंग अतिही अनूप छबि छाईहे ॥ सू ॥

नेन मद माते सरसाते रंग रसबस, कुंडल करन कटि काछनि सुहाईहे ॥ सू ॥

सोहत टिपारो सीस ईसनके ईस एसे, अलबेले दोऊ दयाल अधिकाईहे ॥

---

* यहां सारंग, मल्लार व सोरठ ये तीनके स्वरका मिलाप हे और सारंगका मध्यम प्रधानसुर हे. गांधार वर्ज्य गिनके धैवत मिलाके षाडव भेद कहाहे.

* यहां कोमल गांधार मींडकी राहसें लगाया जाता. षाडव भेद हे निषाद दो हें. धैवत बाद हे. सारंगके सुरकी साथ धानी बरवाका आमेज मिलाया जाता.

आदित आनंद कंद नंदजूके नंद यह, काटे जग फंद ब्रज चंद सुखदाईहे ॥ सू ॥

## रागिनी नूर सारंग त्रेताल ठुमरी.

नां खेलों तुम संग रहो रसिया ॥ नांखेलों तुमसं ॥ *

ए व्रजनाथ फा, गुन रस माते, जाओ जहां जाके, फंद फ-
ंधा, ॥ नांखेलों तुमसं ॥

## रागिनी नूर सारंग. त्रेताल. ठुमरी.

सांची कहो मोसें महाराजा ॥ सांची कहो मोसें महाराजा ॥ सांची कहो मोसें म ॥ *

अदितराम अवध करि मोसें कोन कोनके किये काजा ॥ सांची कहो मोसें म ॥

## रागिनी देवगिरी सारंग. * त्रेताल. ख्याल.

अवध करिकरि कहान चलेजू फागुनमें कही आवन ॥ अ-
वध क ॥ *

नेन नीर भर लेहों आदितजू पियके मग बरसावन ॥ अवध क ॥

---

* मध्या अधीरा.

* धीरा उक्ति.

* सारंग, देवगांधार व बिलावलका मिश्र रूप हे. संपूरनभेद हे. दो निषाद और शुद्ध मध्यमकी साथ शुद्ध ठाठ हे.

* प्रोषितपतिका नायका. हेतु उत्प्रेक्षालंकार.

## जोटा.

इतें चित चैंन नहीं मेरी माई ॥ इतें चित चैं ॥
अदितराम श्याम बसत बिदेस ताकों कोऊनां सकत समुझाई॥
इतें चित चैं*
देखेजू देखे ये ब्रजमें जेसे सुने एसे कहान ॥
मुखकी हमसों जियाकी ओरनसों निपट कपटकी खान ॥
इतें चित चैं ॥

---

## रागिनी मेघ सारंग. त्रेताल.

दोरि दोरि दोरि दोरि पियपें चल प्यारी हो हो ॥ दोरि दोरि दोरि दोरि पियपें चल प्यारी हो ॥
कुंज महलमें बेठे करत गान तुव नाम अनोखी रीत ॥ दोरि दोरि दोरि दोरि पियपें चल प्यारी हो ॥ *
तू कर सिंगार सारनकि सार मोतिनकि मार फूलनकि हार तेरी छबि न्यारी ॥ दोरि दोरि दोरि दोरि पियपें चल प्यारी हो ॥
कबकी हों मनुहार करतहों चतुर सुघर सुंदर प्यारी ॥ ब्रजपतिजूके पाय परसहो पहर लेहो कारी सारी ॥ दोरि दोरि दोरि दोरि पियपें चल प्यारी हो ॥

---

* प्रोषितपतिका नायकाकी नायककी दूतीसें उक्ति.
* उत्तमा दूतीबचन. नायक बिरहनिबेदन.
"मोहे मन जो बोलिकें मधुर वचन अभिराम ।
ताहि कहत कवि लोग हे उत्तम दूती नांम ॥"

## रागिनी मेघसारंग* त्रेताल. जोटा.

निनिप निनिप निनिप निनिप सानिपम रिरिरि मपनी सा नी प ॥ रिरिसि रिरिसि रिरिसि रिरिससि निपम रिरिरि मपनीसा नी ॥ नी ससससनिपमरे, ससससा रिरिरिरि गगगगाम् रेसा सरवा॥ निनिप निनिप निनिप निनिप सानिपम रिरिरि मपनी सा ॥

आदित उदित आमा इक अंतर ब्रजपति परवा, ॥ निनिप निनिप निनिप निनिप सानिपम रिरिरि मपनी सा ॥

---

## रागिनी लंकदहन * ध्रुवपद.

नी.... निनि सासा प ग रेसा सारेसा सारे मम पप नी सारेसा नी प म ॥ नी....निनि सा सा प ॥

कहत आदितराम, सारंग केदार मिल, लंक दहन नाम जग-माहि ॥ नी....निनि सा सा प ॥

---

## रागिनी बडहंस. त्रेताल.

नीप नीप नीपम मपनीसा रे सा ॥ नीप नीप नीपम पम-नीसा रे ॥

---

* मेघ व सारंगका मिलाप हे. कोमल गांधार लेनां गांधार कम लगाया जाता. षाडव रूप हे. धैवत वर्ज्य हे और दो निषाद कोमल व शुद्ध मोजूद हें. ग्रीष्ममें मध्यान्होत्तर गाई जाय.

या नगरीके दस दरवाजे अदितराम तहां बडहंस राजे सोई अलख लख आप ॥ नीप नीप नीपम मपनीसा रें ॥ *

---

## रागिनी मधुमाध*

---

### राग षट * ध्रुवपद.

सासा गमपप गमधा पधनीसा सासा-धधा पप्प गम नीधप मग पमगरिसा ॥ सासा गमपप गमधा ॥

---

* नगरी=मनुष्य देह. दरवाजा=चक्षु आदि इन्द्रि. रूपकातिसयोक्ति.

"अतिसयोक्ति रूपक जहां केवल ही उपमान"

* "मध्यमादौ गधौ नस्तो मूर्छना मध्यमादिका ।
तत्र त्वंशस्वराः प्रोक्ताः रिमनयो मुनीश्वरैः" ॥
"मध्यमांशग्रहन्यासः षाडवः परिकीर्तितः ।
ऋषभग्रहसंयुक्ता धग वर्ज्जातु ओडवा" ॥

ऊपर बतायेहें वैसे तीन लेखहें परंतु ओडवके वास्ते तसल्ली होतीहे और गांधार धैवत वर्ज्यहे. मधुमाधकारूप और वृंदाबनी सारंगका रूप एक हे. खास हिंदमें त्योंहि मद्रासकी ओरभी यही वज़न व रूप मान्य हे. ग्रीष्ममें वीर व सिंगारसें दुपहरको गाई जाय.

* रिषभ धैवत कोमल. धैवत न्यास. रिषभ फक्त अवरोहमें लेनां.

"धैवतांश ग्रहन्यासो धैवतादिकमूर्छनः ।
प्रातःकाले च संपूर्णो गीयते षट संज्ञकः ॥

टोडी गुजरी, भैरव देसी, रामकली गंधारी सुरसों ॥ गमपप गमधा ॥

अदितराम यहहनुमन् मतसों षट, बिधसों षटही चतुरसों, ॥

श्री ब्रजपतिजूके, प्रतापसों सूर, सागर गायो गुनी गुनसों॥ गमपप गमधा ॥

---

## राग षट त्रेताल.

पधसां धपध पप गमम पपधा॥ पधसां धपध पप गमम पपधा॥

धनीसां रेंसां धध सांसां रेंसां ध गम पपपप धसांसां, धा॥

पधसां धपध पप गमम पपधा ॥

गुरु गनपति विष्णु महेश फुनि, विप्र विदेही, अरु नमनीय,॥

अदितराम षट दरसन यह श्री, ब्रजपति पद भजनीय ॥

पधसां धपध पप गमम पपधा ॥

---

## राग बिभास. ध्रुवपद कवित.

आप ही चरन धरा धरत है आगें होय, निज प्यारीहीकी श्रम शंका चित्त धरके ॥ आ* ॥

प्रेम पूर सालस लसत हरि नेन एन, श्यामाजूसों अंग जोरि आवे भुज भरके ॥ आ ॥

---

सूर्योदय पहिलें गाया जाता. संयुक्त रूप हे इसी सबब शुद्ध स्वरभी मिलाये जातेहैं.

* सुरतांत वर्णन, उपमालंकार. अनुकूलनायक.

सेस ओ सुरेस जाको ध्यान ही धरत सोई, आदित उदित पद पद्म पायो वरके ॥

आनद अपार अनुभव निजदास हित, चितवत दंपति सनेह द्रिग भरके ॥ आ ॥

---

## राग बिभास * ध्रुवपद. जोटा.

धा पगा धपगरे रिसा सारिगा पपधा पधा गग पप्प धध पधसा साध धपगरे ॥ गग पपधा ॥

कहत अदितराम पंचानन गायो वेद ओडव अखंड खंड भरत ताहि मध ॥ गग पपधा ॥

---

## राग बिभास. त्रेताल.

सा सा धा पप गरेसा सारिग धध पप गग रिरि सासा ॥ सासा धा ॥

प्रात उठि ब्रजपति गुनगांऊ रिद्ध सिद्ध सब इनतें पाऊं॥अदितराम मेरे जीवन धन वल्लभ पिय पद हिय लांऊ॥सा सा धा

---

## राग देवगांधार * ध्रुवपद.

मप धध पधा म धधधधा पप्प नीधाप धम्म पधा पमगा पमगरिसा सामप धध सासा धप ॥ मप धध पधा ॥

---

* यहां मध्यम व निषाद वर्ज्य हे. पारिजातमें फक्त आरोहमें म नि कों बाद गिनेहें. यह ओडव रूप हे. स्वर मिलापमें शुद्ध ठाठहे शांतरस प्रधान हे. सूर्योदयकी अवल इसका गानेका बख्त कहाहे.

* यह रागकी खासियत योगसाधनामें कहीहे. दिनके पहिले प्रहर गानां रिषभ गांधार व निषाद फक्त अवरोहमें लेनां. धैवत-

अदितराम संपूरन, नीम रिषभ धैवतसों, रीझ रीझ ब्रजपति बीरि देत करसों कृपाल जन ॥ मप धध पधा ॥

---

## रागिनी बंगाली. * ध्रुवपद.

पगा सासासा गम पप मगम पगा सासासा गा पप मग गग पप नी पमग ग्गसा ॥ पगा सासासा ॥

पप नीनी सा सासा गगसा सा नी पप अदितराम बंगाली सासा ॥ पगा सासासा ॥

---

## राग देशकार[1] त्रेताल.

रे रे सासारे सासा गग पम धध पध गगप पप धध पध सा सा सा धप करले ॥ रे रे सासारे ॥

---

न्यास व शुद्ध मध्यम प्रधान सुर हे. निषाद कोमल व बाकीका ठाठ शुद्ध लेनां. आसावरी व टोडीका संयुक्त रूप हे ऐसा एक जगह लेखभी हे. कहीं तीव्र मध्यम मंजूर हे और संपूरन गिनके धैवतकों ग्रह व न्यास बनायाहे.

* "बंगाली ओडवा ज्ञेया ग्रहांशन्यास षड्जमा ।
रि ध हीना च विज्ञेया मूर्छना प्रथमा मता ।
पूर्णा वा म त्रयोपेता कलिनाथेन भाषिता ॥"

"बंगाली रि ध हीनास्यात् म तीव्रतरसंयुता ।
नि तीव्रेणापि संयुक्ता सस्वरोत्थितमूर्छना ॥"

यह रूप रि ध वर्ज्य करिके ओडव कहाहे. शुद्ध व तीव्र एसे दो मध्यम हें. प्रातःकालमें गानां उचितहे.

१ वर्षाकालमें सिंगार रससें पहिले प्रहर गाया जाय षाडव

अदितराम आछे षाडव सुर सुध मनि गुपत गाय ब्रजपति रिझाय भरले ॥ रे रे सासा रे ॥

---

## राग करनाटक* धमाल ताल.

श्रीहरि पद हियमें लाओ ॥ गुनिजन गुन गाओ ॥ रेरे मम पप सां सां नीधप मम गग रिसा रेरेरे पमगरिसा ॥ गुनिजन गुन गाओ ॥ श्रीहरि ॥

पनीनी सांसा सा रेंरें गमप मगरिसा निसा गगरिसा अदितराम मन हरखके करनाटकी करके सुनाओ ॥ गुनि जन गुन गाओ ॥ श्रीहरि ॥

---

## रागिनी आसावरी ध्रुवपद. कवित्त.

नांहिनहे सासुरमें देवनको धाम कहुं,
नांहि गिरि कंदर जा अंदर सुहायगो[१] ॥ नां ॥
नांहिन कदंब अंब जंबु जूथ जोरे जहां,
तहां दई कोन विध मोसों निबहायगो ॥ नां ॥
अदितराम आजलों निभायो जो नेम प्रेम,

---

रूप हे नि वर्ज्य हे मध्यमभी कम मिलाया जाता वास्ते ओडव भेदही हो सकता.

* वीररससें प्रातःकालमें गाया जाय. धैवत ग्रहन्यास हे. बिलावलका आमेज हे. धैवतपें मूर्छना. कहा हे कि.

"धैवतांश ग्रहन्यासा, धैवतादिक मूर्छना ।
प्रथमप्रहरे गानं, बिलावली स्वरैर्युता ॥"

१ अनुसयाना नाइका. यमक.

सोई अब ह्यांही रह्यो व्हांहीनां बसायगो ॥
पारवतिके ही पति पत राखि मेरी रहे,
आयो पति लेवेको पें मेरो पत जायगो ॥ नां ॥

---

## रागिनी आसावरी* तीवरा ताल. चतरंग.

नी धाप ममगरे ममप पपधसा सानिधप नीधप मप गागा ग-रेसा रेरेसा ॥ नी धाप ममगरे ममम प ॥

ममम पप धध मासा रिरि सा सानिधप नीधप गगगगास्सा रिरिसा सानिधप नीधप मपग ग्गरिसा रिरिसा ॥ नीधाप ममगरि ममम प ॥

आरोहि अवरोहि करके बनाय हितसों गाय चतरंग लाय तनन तन्ना ॥

अदितराम ब्रजपति पिय पाय अतिहि रिझाय करो मन भाय किटधा किटधा किटधा सा रेरेसा॥ नीधाप मम गरि ममम प ॥

---

* "गौरी मेल समुत्पन्ना रोहणे ग नि वर्जिता ।
मध्यमोद्ग्राह धांशाद्यासावरी न्यास पंचमा ॥"

कहाहे वैसा पंचमपें न्यास होताहे. गांधार और निषाद आरोहमें बादहे. मध्यम ग्रह व शुद्धहे. गांधार व निषाद कोमल. धैवत कोमलहे कितनेक लोग शुद्ध लगातेहें. रिषभ शुद्ध हे. निषाद दो हें. निषादसें ग्रहभी कहाहे. कोई सामेरीके नामसें पहचानतेहें.

निषादांश ग्रहन्यासः क्वचिद्गांधार ईरितः

शिशिर ऋतुमे शांतरससें दिनके दससें बारा बजेतक गाई जाय.

## रागिनी आसावरी. त्रेताल ख्याल.

आवन कीनोरी माई बहोत दिनां मन भावन ॥ आवन की ॥
सिरे साज सब सजहो सुंदरी मोहन मन ही बढावन ॥
आवन की ॥
लीजें अंक शंक नही कीजे प्रेमकी गांठ गठावन ॥
आदित प्रभूपें बेग चलो तुम ब्रजपतिकों ही रिझावन ॥
आवन की ॥

---

## राग ब्रह्मावर्त. *जोग ताल.

ब्रह्मा विष्णु नर हरि नारायन, आनंदकंद अविखंडित जगज-
ल पारायन ॥ ब्र ॥
अदितराम कहे त्रय गुन ईसुर कारायन, मेरे मन मने ब्रजपति-
जू ब्रज तारायन ॥ ब्र ॥

---

## राग ब्रह्मावर्त. ब्रह्मताल.

दिन दिन ही बढत नरेस, परताप प्रगट दिनेस ॥ दिन दिन
ही बढत नरेस[1] ॥

---

* संपूरन भेद हे. शुद्ध स्वरोंका मिलापहे. योगाभ्यासमें व शांतरसमें खासियत कहीहे. गांधार आरोहमें कम लगाया जाता. कोमल रिषभभी सामिल करतेहें. दो निषाद लेनां. नी शुद्ध व नि कोमल इस रीतसें नीचेंकी सरीगम बिचारेंगे.

प नी रेसा ससरिमगरि ससरिमपमप, पधनि धपमगरिरिगसरे ससममगरिसानी; रिरिरि मप मप पपधनिधा पमगारे सरे, सारे पमगरि सस ममगा रिस मगरेसनी; प.

१ दीपक अलंकार.

सब भूप मांन ही संक, सुख करत राज निसंक ॥ दिन दिन ही बढत नरेस ॥

---

## रागिनी मालश्री विश्वमनुताल.

तोय बोलेहें बंसीबट तट निकट नचत हरि व्हे गुनसागर नागर ॥ तो ॥

अदितराम कहे तुव मग जोवत बेग चलोरी राधे रूप उजागर ॥ तो ॥

---

## रागिनी मालश्री* त्रेताल.

सा गग पप गा पगा सा गासा पू, सासासा सा गग पपग प गग सासा ॥ सा गग पप ॥

श्री ब्रजपति पद परसें आदित जू, जातें धन मालसरी धन ॥ सा गग पप ॥

---

"दीपक वर्न्य अवर्न्यको, एके धर्म समान."

फिर एसाभी कहाहे.

"उपमानरू उपमेयसों, इक पद लगत सुहाय."

* रि हीना मालव श्रीः स्यात्, शुद्ध मेल स्वरोद्भवा ।

मध्यमादि स्वरोद्ग्राहा, धांशयुक्तान्त्यपा स्मृता ॥

खाडव जाती हे और रिषभ वर्ज्य हे. धैवत लगाके पंचमपें न्यासहे. स्वर सब सुद्धहें. निषाद कम लिया जाता. गांधार प्रधान सुर हे. अबतो फक्त तीन सुर (सागप) सें गाई जातीहे और धैवत निषाद लुप्त रहतेहें दिनके तीसरे प्रहर शिशिर ऋतुमें गाई जाय पहिले प्रहरमें ही गातेहें.

## रागिनी पटमंजरी* सुरफागताल. कवित.

मखमल कोमल बिछोनां मृदु पायनमें, चलत गडत रंग रोरी सरस्यो करे, ॥ मखमल कोमल मे ॥
कदलीसि जंघ त्योंही कटि केहरिसी छिन, बेनी सटकारि नाग-नीसि दरस्यो करे, ॥ मखमल कोमल मे ॥[1]
भूपन वसन धरे राजत मयंकमुखी, अधर सुधाके काज सुर-तरस्यो करे, ॥
आदित सुउन्नत उरोज रस मोज कुंभ, जाके अंग अंगन अनंग बरस्यो करे, ॥ मखमल कोमल मे ॥

---

## रागिनी पट दीपकी[2] आड चोताल.

रेसा रेसा निधा म प नी नी सासा म गमप धा प मगरेसा

* पंचमांश ग्रहन्यासा, जायते पटमंजरी ।
पंचमस्वर मुख्याच, तृतीय प्रहरात्परम् ॥

यहां पंचम ग्रह व न्यासहे और वोई प्रधान सुरहे दिनके तीसरे प्रहरके पीछे गानां. संपूरन जाती हे निषाद अंश स्वर हे आधि-रातकों गाई जाय ऐसाभी लेख दुरस्त हे. धनाश्री, पलाशी, व शंकराकी छांई नजर आतीहे.

१ नायका निरूपन (वर्णन) यहां संसृष्टि अलंकार कहा जाय. क्योंकि एक दूसरेकी अपेक्षा नहीं रखता. उपमा पूर्ण व लुप्त. रूपकातिशयोक्ती अत्युक्ति उत्प्रेक्षा.

२ धनासरीकों बहुत अनुसरती हे. संपूरन जाती हे. निषाद प्रधान सुरहे. गांधार व निषाद कोमल और शुद्ध व तीव्र मध्यम हें. तैसेंही शुद्ध निषादभी लगातेहें और कोमल धैवतभी कोई लोग मिलातेहें.

नीसा नीसा पम पग मगरेसा ॥ रेसा नीधा मू पू ॥
जुगल किशोर ही झूले पट दीपकी गावत फूले आदित कहे कवि मन भूले भूले निरखत तनके मिट गये सूल सूल ॥ रेसा नीधा मूपू ॥

---

## रागिनी जेजेवंती* त्रेताल.

रे रिरिरि मगसा, न्निसारेसा धा रेसानिधाप मगरे मप सांसां नी धपध मप नीधप मप गगरिसा ॥ रे ॥
मपनी रेंसां निसां, निसांरेंसां धा रेंसांनिधप, मगरि मप सां सां नी धपध मप नीधप मप गगरिसा ॥ रे ॥
बलिबलि बाला जाकी, जय जय तीनों लोक चंदतें उजारी ब्रजपति प्यारी जाके अदितराम बारी ॥ सासारे ॥

---

## राग सिंध[1] नागताल.

पपधा मग मप नी धा प नीनीसां पनी पधमप मगारि रेसा

* दो गांधार और दो निषादसें युक्त संपूरन भेद हे मध्यम शुद्धहे. रिषभपें मूर्छना सोरठका आमेज मालूम होता हे. रातके दूसरे प्रहरमे गातेहें. दिनके मध्यान्होत्तरभी गातेहें.

१ गांधार निषाद कोमल. शुद्ध मध्यम और कहीं आरोहमें शुद्ध निषादभी मिलाया जाता. नीचें मुजब दो लेखहे इस्सें धैवत प्रधान सुर व संपूर्ण भेद मुकरर हे

"धैवतांश ग्रहन्यासा, संपूर्णा सैन्धवी मता ।
तृतीययामाह्विवसे, भैरवस्यैव वल्लभा ॥"

सारेमप धसां रें सां नी धप ॥ धा मग मप नी ॥
नित उठि नित उठि जपुं री तेरो नाम प्यारी आदित उदित राधे राधे ॥ धा मग मपनी ॥

---

## राग बरवा. ध्रुवपद. कवित्त.

मोहन मदन पिय बोले चलि चातुर तू, आतुरव्हे बेठे जहां सुघर निकेतहे ॥ मोहन मदन पिय बो ॥
याही ऋतु रूसवेकी नांहि प्रान प्यारी देखि, सीत भीतहीतें भई केतिक अचेतहे ॥ मोहन मदन पिय बो ॥
आदित उदित पिय पोषन अधर बिन, पाछे पछतायगी सो सांची कहि देतहे ॥*
थोरीसी बहुत करि मानले बिनति मेरी, पुंसकी पवन अंग सूस करि लेतहे ॥ मोहन मदन पिय बो ॥

---

"शुद्ध मेलोद्भवः पूर्णो, धैवतादिक मूर्छनः ।
आरोहे ग नि वर्ज्जः स्या, द्रागः सैन्धव नामकः ।
आम्रेडित स्वरैर्युक्तः, स्फुरितेन च शोभितः ॥"

यहां कहाहे वैसा आरोहमें गांधार व निषाद बाद होतेहें. देखिये । सारे म प धसां । आम्रेडित ( reiterated ) स्वर हें और उनको हिलाते जाना. जैसें कि पप सां आं ग्रीषममें वीररससें दिनके तीसरे व चोथे प्रहर गानां.

* मानिनि प्रति मध्यादूति वचन.

## राग बरवा* ध्रुवपद.

बेन ही बजावे ब्रजनाथ गावे नीकी तान,, सुखद सेज बेठे ओढे पीरे पटहे, ॥ बेन ही बजावे ब्रजना ॥

मम प धनी सा धाप निनिसा रिसासा नीनी,, सप्त सुरसोंहि तेरो राधे नाम रटहे, ॥ बेन ही बजावे ब्रजना ॥

जाते बेग चलो प्यारी, रुचसों करों सिंगार, प्रेम पंथकों निहारि मिलो झटझटहे, ॥

जेसें चून हर्दी मिल राजे रवीराम तेसें,, बिलसों सदाहि दोऊ भये लटपटहे, ॥ बेन ही बजावे ब्रजना ॥

---

## रागिनी झिंझोटी. त्रेताल. ख्याल.

अति अनिआरे सुढारे प्यारे ब्रजपति लोचन तारे ॥ अति अनिआ ॥

मतवारे भारे रतनारे मेन सायक सजवारे ॥ अति अनिआ ॥

मोतिन माल रही भोंहनपर अलके सुभग संवारे ॥

अदितराम याहीतें ललचे तन मन प्रान हमारे ॥ अति अनि आ ॥

---

* संपूरन भेद हे. दो निषाद हे. और ज्यादे धैवत प्रधान सुर हे. आरोहमें गांधार बादहे. शुद्ध स्वर मिलाप हे. कोमल गांधार ही मिलातेहें. मध्यान्होत्तर चार पांचबजनेके वख्त सर्वदा गाना.

## रागिनी झिंझोटी* त्रेताल.

सा धूधू सांरिगा ॥ मप मग रिग ससारिगा ॥ सरि सनि धूनि पूधूसारिगा ॥ सा धूधू सां ॥[१]
बिन पीय मोकों, कलनां परही, बिरह दवा दई जारे ॥ सा धूधू सां ॥
गुन पूरी तूरी रिझवारन, कछुक उपाय बतारे ॥
अदितराम चेरी हों तेरी, ब्रजपति आंन मिलारे ॥ सा धूधू सां॥

---

## रागिनी झिंझोटी. त्रेताल. ठुमरी.

छेल छलीसी ॥ छेलरे छलीसी दैया ॥ दीसत दैयां मोकों ॥ छेल छली ॥[२]
ब्रजपति जू कहुं मिल गये तोकों अधराऽधर ले पीसी ॥ छेल छली ॥
अधर कपोलन दसन चिन्ह लखि जानो रंग रलीसी ॥
अदितराम नख च्छत उरोजपें लहकी कटि लचकीसी ॥ छेल छली ॥

---

* शुद्धस्वर मिलाप हे. संपूरन हे. षड्ज व गांधारपें मूर्छना. मध्यान्होत्तर सर्वदा गानां कोमल निषाद हि मिलातेहें.

१ पादके बीच बीचमें ॥ ऐसी निशानी रक्खी हे वहां वो वो भागका पुनरोचार करनां. बिरहिनीकी उक्ति सखीसें.

२ सखीवाक्य. लच्छिता.

"होत लखाई सखिनसों, जाके पियको प्रेम ।
ताहि लच्छिता कहतहे, कवि कोविद करि नेम ॥"

## रागिनी झिंझोटी. त्रेताल. टप्पा.

नजरियां डारगयो ॥ बांकोई छेला हो सांवरो ॥ नजरियां डार गयो ॥

अदितराम अति लगन लगीहे मेंन बांनसों मार गयो ॥ नजरियां डार गयो ॥

---

## रागिनी झिंझोटी. त्रेताल.

गगरियां डार दई ॥ मेरे सिरपें रंग भरी ॥ गगरियां डार दई ॥ *

अदितराम प्रभू बडे सुनीलज गुरूजन शंक कछू नां करी ॥ मेरे सिरपें रंग भरी गगरियां डार दई ॥

---

## राग पीलु[1] त्रेताल.

बिछुरत मोए कल नांहि परे ॥ माधो मिलायदे ॥ सखी माधो मिलायदे ॥

ज्यों जुग चोसर त्यांहि समझलेरे याहि बिपत बिललायदे ॥ अदितराम पिय प्यारेको ॥ माधो मिलायदे ॥

---

* सखीसें नायकाकी उक्ति. प्रेम गर्विता.
"निज नायकके प्रेमको, गर्व जनावे वांम ।
प्रेमगर्विता कहतहे तासों कवि मतिराम ॥

१ गांधार व निषाद कोमल और शुद्ध मध्यमकी साथ शुद्ध ठाठ हे. संपूरन हे. गांधार प्रधान सुरहे. शुद्ध निषादही मिलाते हें. निषाद न्यास ही होता हे. कोमल रिषभ व धैवत मिलानेसें ज्यादे खूबी मालूम होती हे. दिनमें मध्यान्होत्तर सर्वदा गानां.

## राग पीलु. त्रेताल.

नादर् दर् दर् दानि दानि दीम् तन्ना गावे ॥
अदितराम बंसी बट निकट ही रे ब्रजपति बेन बजावे सुन राधे ॥ नादर् दर् दर् दानि दानि दीम् तन्ना ॥

---

## रागिनी धानी * त्रेताल ठुमरी.

श्री ब्रजनाथ तिहारे चरननकी बलिहारि ॥ श्रीब्रजनाथ तिहारे चरननकी बलिहा ॥
काम क्रोध लोभ मद मत्सर, मोह बिथा सब दारि ॥ श्री ब्रजनाथ तिहारे चरननकी बलिहा ॥
नाहिन ओर ठोर तिरवेको, मोय भरोसो भारि ॥[१]
अदितराम नामतें उतरे, भवजल सिंधु अपारि ॥ श्री ब्रजनाथ तिहारे चरननकी बलि हा ॥

---

* कोमल गांधार प्रधान हे. रिषभ मध्यम धैवत व निषाद शुद्ध हे. कहीं कहीं कोमल निषाद ही लियाजाता. संपूरन हे दिनमें मध्यान्होत्तर सर्वदा गानां.

१ भक्तिरस, रूपक. काव्यप्रकाशानुसार भाव कहाजाय. शांतरसकाथाई निरवेद हे और (रति—सिंगारस्थाई) स्नेह स्थाईभाव होता हे तब भक्तिरस कहाजाय. देखियें श्रीमद् भागवतकी टीकामें श्रीधरजीने कहा हे.

'शांतः सप्रेमभक्तिकः'

रती तीन तरहकी कही हे और इस्सें सिंगार और भक्ति रस व वात्सल्य भाव कहेहें.

## रागिनी धानी दादराताल.

अकेली नां जैहों ॥ ,दरस परस नां पैहों ॥ अकेली नां जै॥*

आदिलराम नेनन मेरे ससि,भादो चोथको आयोरे,ब्रजनाथ कलंकनां सैहों ॥ अकेली नां जै ॥

---

## जोटा.

निठुरवा छतियां मोरी रे परसगवा बीरी यही मगवारे ॥ यही मगवा ॥

कारे तन कारे ही मनही दहि चोर ठगवारे ॥ किहिको पूतवा किहिको मीतवा आदितको लगवारे ॥ निठुरवा छतियां मोरीरे परसगवा बीरि यही मगवा ॥

---

## राग जंगला[1] दीपचंदि ताल.

गोरी तेरो अंचर ओट सह्मार ॥ नेनां हमारे दुखी ॥ तेरो अंचर ओट सह्मा ॥

चंचल चपल लोचन अनिआरे, याहीसों मत मार ॥ गोरी तुम याही सों मत मार ॥ नेनां हमारे दुखी ॥ तेरो अंचर ओट सम्हा ॥[2]

---

* भविष्यत् गुप्ता.

१ संपूरन जाति. निषाद कम मालूम रहताहे. झींझोटी और सोरठका मिलापसें बनताहे. गांधारपें मूर्छना. रिषभपें न्यास हे. शुद्ध ठाठ (मिलाप) लेनां. निषाद कोमल भी दाखिल हे. कोई कोमल गांधार भी मिलातेहें. दिनमें मध्यान्होत्तर सर्वदा गानां.

२ नायक उक्ति. लुप्तोपमा. उत्प्रेक्षा.

अधर बिंब पर, राजत बेसर, दसन झलकही हार ॥ गोरी तेरे दसन झलकही हार ॥

आदितके प्रभु, निरखि सोचतहे, अंगुरि धरतहे भार ॥ गोरी तेरी अंगुरी धरतहे भार ॥ नेनां हमारे दुखी तेरो अंचर ओट सह्या ॥

---

## राग तिलंग* त्रेताल. चतरंग.

धा निसा गामप मगा निनिसा ॥ रिगमप मगरे मगरे सासारे ॥ धा निसा गामप मगा निनिसा ॥

दिर दिर दिर तननन ततनोम् तान तन गावत गुनकी लतिकारे ब्रजनाथ आदितराम कहत लेहो गत मृदंग तरकिटधा धाधा रे ॥ धानीसा गामप मगा निनिसा ॥

---

## राग हिजाज.[१] त्रेताल ख्याल.

कूबरीने श्यामकों हे री सखी राखे बस करिहो॥[२] भला सखी राखे बसकरिहो॥ देखियें श्यामकों हे री सखी राखे बसकरीहो॥

---

* शुद्ध ठाठसें संपूरन हे. कोमल गांधार व निषाद ही मिलाते हें. खंभाचका वजन देखनां. दिनमें मध्यान्होत्तर सर्वदा गानां.

१ दो गांधार व दो निषाद हें यहां षड्ज ग्रहांशन्यास हे. रिषभपें मूर्छना. सोरठका आमेज रहताहे. मध्यान्होत्तर सर्वदा गानां. संपूरन हे.

२ असूया उत्प्रेक्षा.

"सहि न सके सुख औरको यही असूया जानि"

ये ब्रजपति बिन बीरी कैसें करि जीजिये रे अंग लगी जानों आग बिरह बरीहो ॥ देखियें श्यामकों हे री सखी राखे बस करिहो ॥

---

## राग मधुर * दादरा ताल.

गर्ग गमपमगरि सासा नीनी पप नीनी सासा रेरे गाओ, ॥
गर्ग गमपमगरि सासा नीनी पप नीनी सासा रेरे गा ॥
ब्रजपति कुंज महल मग जोवत उनही जाय रिझाओ ॥ रि-
पम गरिसा मगरिसा नीनी पप नीनी सासा रेरे गा ॥
संपूरन सुर, भरले प्यारी, आरोहि भेद बताओ, ॥
आदितराम श्रमजल तेरो मुख, पियके करसों पुंछाओ, ॥
रिपम गारिसा मगारिसा निनि पप नीनी सासा रेरे गा ॥

---

## जोटा.

नासा बेसर सोहें भ्रोंहें बनीहे कबान ॥ नासा बेसर सोहें भ्रोंहें बनीहे कबा ॥[1]
चंचल चपल लोचन अनिआरे रसके बीच भिजोहे ॥ नासा बेसर सोहें भ्रोंहें बनीहे कबा ॥
बेंदी लाल भाल बिच सोहे जेहरको तिरछोहे ॥

---

* रिषभपें मूर्छना. धैवत कम मिलाया जाता. संपूरन हे. शुद्ध स्वर मिलाप लेनां. मध्यान्होत्तर सर्वदा गानां.

१ रूपक, उत्प्रेक्षा.

गेंडी गाल गुदना मानों कंचन नीलम जो परसोहे ॥ नासा बेसर सोहें भ्रौंहें बनीहे कबा॥

करन झूम झूमका झलके लखि ब्रजपति मन मोहे ॥

रविराम राहत बने जबही प्यारिको मुख दरसोहे ॥ नासा बेसर सोहें भ्रौंहें बनीहे कबा ॥

---

## जोटा.

ब्रजपति पन घट ठाडो सबनसों करत अनीत* ॥ ब्रजपति पन घट ठाडो सबनसों करत अनी ॥

या ब्रजके सब लोग लुगाई जिनहु करो यासों प्रीत ॥ ब्रजपति पन घट ठाडो सबनसों करत अनी ॥

मेरे जल भरि निकसत आवे पाछे छोरि छल भीत ॥

आदित केसर रंग बढत उन भांई मोसों झीत ॥ ब्रजपति पनघट ठाडो सबनसों करत अनी ॥

---

## जोटा.

हों ब्रजनाथ निहारों॥ दई कर सोई ॥ हों ब्रजनाथ निहा[१] ॥

जाके दरस परस सुख उपजत तन मन धन सब वारों ॥ अदितराम सुफलहो तबही नेनां मिलें जब चारों ॥ दई कर सोई ॥ हों ब्रजनाथ निहा ॥

---

* वर्तमान गुप्ता.

१ स्वकीया, अभिलाष.

ताहि कहत अभिलाष हे मिलवेके अति भाव ।
प्रेम बचनतें जानिये ताहि कहत कविराव ॥

## राग सुरपरदे *त्रेताल चतरंग.

सस गगम गगसा धनिसा गा सा गमपम गगसा ॥ गगम ॥
नीधपमगरिसा ॥ गगम ॥
गमप नीसा रेसा रेसा रेसानिधपमगरिसा ॥ सासा गगम ॥
पनीसा गासा मगासा पमग मगरि गरिस रे सानिधप सानि-
धपमगरिसा ॥ सस गगम ॥
आरोही अवरोहि सुरन करके बनाय ब्रजपति रिझाय अदित-
राम यों चतरंग कहिके सुनाय दीनि ॥ धा तरकिटधा धित्ता
तरकिट धिलान्धा तनों तननन ननना नाना ॥ सस गगम ॥

---

## राग माढ[1] दिपचंदी ताल. चतरंग.

धधधप धामप धध पमगरिसा रिगगरि गारिसा सासारेमपध-
सा सानिधप धाम नीके ब्रजपति कीरत गाई ॥ धधधप धामप
धधपमगरिसा रिगगरि गा ॥
अदितराम सुर सुध सुरछना तनन तों तनन लाई तकिटानधा
तरकिटधिनकिटधा मधुरे मृदंग बजाई ॥ धधधप धामप धधप
मगरिसा रिगगरि गा ॥

---

* आरोहमें रिषभ बाद है. गांधार ग्रह है. संपूरन भेद है. शुद्ध ठाठसें सर्वदा गाया जाय. मध्यान्होत्तर सायंकाल पर्यन्त गानां.

१ शुद्ध स्वर मिलाप संपूरन है. कोमल निषादही मिलाया जाता. धैवत प्रधान सुर है षड्ज ग्रह व न्यास है. कहीं पंचमपेंहि न्यास होताहे. निषाद व गांधारपें मूर्छना. पहाडीके मिसाल धैवत लेनां. मध्यान्होत्तर सर्वदा गानां.

## राग देसी जिल्ला * त्रेताल.

भज मन, वल्लभ विठ्ठल नाम ॥ भज मन, वल्लभ विठ्ठल नाम ॥ तरुनि तनय तन, धाम धरा धन, आवत कोऊ न, काम ॥ भज मन, वल्लभ विठ्ठल नाम ॥
कलिके जीव उध्धारन कारन, प्रगटे लछमन, धाम, ॥
अदितराम ब्रज, निधि पद पंकज ब्रजजन मन बिसराम ॥ भज मन, वल्लभ विठ्ठल नाम

---

## जोटा

कृष्ण कमल दल नेन ॥ एरी सखी ॥ कृष्ण कमल दल ने ॥ मदन मोहन पिय मोहनिसी डारी(हो) मंद हसनकी सेन ॥ एरी सखी कृष्ण कमल दल ने ॥

---

* षड्ज ग्रह व न्यास हे. संपूरन शुद्ध सप्तक लेनां. मध्यम प्रधान-सुर हे. शरद ऋतुमें सिंगार रससें ज्यादे खूबी मालूम होतीहे. मध्यान्होत्तर सर्वदा गानां.

१ शांत रस. धृति. मति.

सुरस शांत निरवेद हे, जाको थाई भाव ।
सतसंगत गुरु तपोबन, मृतक मसान विभाव ॥
प्रथम रोमांचादिक तहां, भाषत कवि अनुभाव ।
धृति मति हरषादिक कहे, सुभ संचारी भाव ॥
साहस ज्ञान सुसंगतें धरे धीरता चित्त ।
ताहीसों धृति कहतहे, सुकवि सबें नित नित्त ॥
नीत निगम आगमनतें, उपजे भलो बिचार ।
ताहीसों मति कहत हे, सब ग्रंथनको सार ॥

चटपटिसी लागत चित दैया बिकल भईसी एन ॥
अदितराम प्रभु नाथ दरस बिन छिन नांहि मोये चेन ॥ एरी सखी कृष्ण कमल दल ने ॥

---

## राग देसी जिल्हा दिपचंदी ताल.

जिय नां रहियतु हे इन घटमें ॥ जियनां रहियतुहे इन घ ॥
बिन देखे ब्रज,पति मोहनकों, सिथिल भईहों झटमें ॥ जिय नां रहियतुहे इन घ ॥
छल बल गयो कल, नहीं हे बदनमें, उज्जल धरत हों पटमें ॥
अदितराम राहत नहीं मोकों, ससकतहों परिघटमें ॥ जियनां रहियतु हे इन घ ॥

---

## रागिनी काफी* चतरंग. त्रेताल.

ऩिऩि सस रिरि गग मम प ॥ मपधनिसां धानिधपधा मप मपधनी धपप्पगारि रेनी धानी पधमप गम पम सस ग़रि मगरिस ॥ ऩिऩि सस रिरि गग मम प ॥
रिंरिंसां रिंरिंसां रिंरिंसांनिधपमगा सां, निधपमगा पगा पगा निनिधा निनिधापम पगा पगा रिगमप मगरिसा रिगमप, मगरिस रिंरिंसां निधप मगारिसा ॥ ऩिऩि सस रिरि गग मम प ॥
चतरंग संपूरनसों भरले करले, बीनसों गंधार नीम बनाय-

---

* संपूरन रूप हे. गांधार व निषाद कोमल हे, बाकीके स्वर सब शुद्ध हें निषाद ग्रह व पंचम न्यास हे और गांधार अंश स्वर हे. मध्यान्होत्तर सर्वदा और बिसेस करिके बसंत ऋतुमें गानां उचित हे.

ओर घट्धट्धरिकिट किटधा, तिन्न किटधा मृदंग भेद लाय ॥ आदित उदित ब्रजपतिकों रिझाय करो मन भाय निस दिन तनन तनन तों तों तना तना करो रस बस हरि मनमथ, मोजभरि रेरे प्यारी तू न्यारिक्यों रहो री ॥ न्निन्नि सस रिरि गग मम प ॥

---

## रागिनी काफी. ध्रुवपद. कवित्त.

ठुनकी अगाधा राधा मोहनकों व्याही तहां, बधाइके बाजे बजे ठुमकी टकोरेहे ॥ ठु ॥

जेसें घन दामिनि त्यों दोऊ दुलहनि दूले, भूषन बसन सजे ठुमकि ठकोरेहे ॥ ठु ॥

सोहत सरस सीस सेहरा सुनेरी तामें, मोति मनि मानिकके झूमक झकोरेहे ॥

रविराम रास रस रंगमें रची जो सखी, तन मन वार लेत उमगी अकोरेहे ॥ ठु ॥

---

## राग मारवा* ध्रुवपद. पंचम रहित.

धम गगरिसासा गह्यो यह रीतकी सरीगम ससस न्रीरे गग्गम

---

* षाडव भेद है. पंचम या निषाद विकल्पसें ( optionally ) बाद होतेहें. रिषभ कोमल और मध्यम तीव्र मिलानां और गांधार धैवत शुद्ध हें. जो निषाद लेनां तो शुद्धही लेनां. विकल्प भेदके दोनों रूप (पंचम वर्ज्यकी रीतसे और निषाद वर्ज्यकी रीतसे) यहां समझनेके लिये सामिल किये हें सो पढके तसल्ली होगी. सायंकालकी वखत गानां.

धामग रिरिरिरि गगग रेरे सासा तब जानों बाको चा,हक ॥ धम गगरिसासा ग ॥

गग मधम सांसां मां सांसां नी रेंनीधा श्री ब्रजपति रिझाये गाये आदित एसे भेद लेत मुढंग बुध पाहक ॥ धम गगरिसासा ग ॥

## राग मारवा. त्रेताल. निषादरहित.

पपपधा धमगरिगा पप धधा रिरिरिरि प गग सासा सासा ध्र सासा गगग पपप धाधा धमगरिसा ॥ पपपधा धमगरिगा पप ॥

पपध सांसां सांसां रिंगरिंसां सांध रेंरें सांधप, आरोही भेद षाड़वसों निषाद बाद तीवर कोमलसों लेत उपज, श्री ब्रजपतिकी मायासों अदितराम करिसा ॥ पपपधा धमगरिगा पप ॥

## राग कल्याण. ध्रुवपद.

पूरन चंद उदयो बिमल सरद निसाको सुमन फूलत देखत रस बस भये श्रीहरिजु मोरली बजावत ॥ पूरन चं* ॥

---

* रासक्रीडा संवाद. आवेग. देखियें जगत विनोदमें कहा हे कि—

अति डरतें अति नेहतें, जु उठि चालियतु वेग ।
ताहीसों सब कहतहे, संचारी आवेग ॥

यहां अंतरामें 'भये' प्लुत लेनां और इसी सबब दो आवृत्तिके चिन्ह नजीक नजीक रक्खे हें और ये प्लुत उच्चार ठाह दुगुन दोनों लयमें गानां. इसी तरह 'हये' व 'नई' जो तीजे व चोथे पादमे हें उनके वास्ते समझनां.

श्रवन सुनत उठधांई आतुर ब्रजभामिनि धरे सुचीर भूपन उ-
लट पुलट भाल भली कहानकों निरखत आनंद भये आव-
त ॥ पूरन चं ॥
निजपतिकी सेवा करहो जाओ घर अपुने सुनतही बिहाल तिहीं
काल ब्रजबाल भई देखत नंदलाल करुणा करठये नचावत ॥
अदितराम कहे प्रभु धुध सासारिगरिसा भरत लेत सुर सुच्छम
करत केलि कोक कला कहानसों हरखत उपज नई सुनावत
पूरन चं ॥

---

## राग कल्याण. त्रेताल. ख्याल.

पायन पलोटत प्यारी रेन रही घरि चार ॥ पायन पलो ॥ *
श्री ब्रजपतिजू जोवत मग तेरी नेक न मनमें बिचार ॥
पायन पलो ॥
जोलों नेह निबाह न तूटत तोलों हे बिच सार ॥
जहां गांठ तहां रस नहीं रवि जू ईषसों सीख निहार ॥
पायन पलो *॥

---

## जोटा.

कबकी निहारों री आली सतरात मान मनावत ॥ कबकी
निहा[1] ॥

---

* मानिनि प्रति दूतिवाक्य. मध्यमा दूति.
कछुक मधुर कछु कछु परुष, कहे बचन जो आय ।
ताहोकों कवि कहतहे, मध्यम दूती गाय ॥

१ लघुमान. नायका प्रति दूतिवचन.

यह सुटेक तिहारी निबही जोलों ब्रजनाथ न आवत ॥ कबकी निहा ॥

---

## राग एमनकल्याण. * त्रेताल.

गारिगा सासारे धनीस गारेसा नीधा पप धसा नीसा धनी सारे गारे सासा ॥ गा ॥
पमगारे सारे गारे सासा ॥ गा ॥
पम पम गा पमगरे गामपधा नीधापम गारिसा गरिसा गारिसा सा ॥ गा ॥
पमगरि गमपध नीधपमगरि गमपधसा नीधपमगरिसा गरिसासा ॥ गा ॥
पप धध नीनी सासारे सासा गरिसा रिसानि सानिध निधप धपम पमग मगरि गारिसा सारे गरिसासा ॥ गा ॥
ए मनसों समझले आली, आदित उदे भयो तू नां टरत टारी ॥

---

* "गांधारांशग्रहन्यासः पूर्णः कल्याण ईरितः"
"मस्तु तीव्रतरो यस्मिन् गनी तीव्रावितीरितौ ।
"गांधारोद्ग्राह कल्याणे नारोहे तिष्ठतो मनी ॥"

यहां कहा हे वैसा मध्यम तीव्र हे और गांधार प्रधान सुर व ग्रह और न्यास हे संपूरन रूप हे. आरोहमें मध्यम व निषाद बाद हो सकतेहें परंतु लगानेसें कुछरागकी शिकल बदलती नहीं हे. शुद्ध कल्याणमें तीव्र मध्यमही लगाया जाता और एमन कल्याणमें मध्यम शुद्ध व तीव्र दोनों मिलाये जाते हें. रिषभ गांधारादिक सब शुद्ध मिलाप हे. गांधार ग्रह पंचमसें होकर वहीं न्यास होता हे. सर्वदा रातके पहिले प्रहर गानां उचित हे.

वारी तेरी औंह देखि ब्रजपति जू त्रिभंगी भये गावत मीठे बोल सासा ॥ गा ॥

---

## राग एमन कल्याण. ताल आडचौताल.

परम पूरुष धून्न धून्न रे सो ॥ प* ॥

अदितराम प्रभु सानिध मोपे, सगरि न्निस ॥ प ॥

---

## जोटा.

गरि साधु सरिगमप तू ॥ गरि साधु[1] सरिगमप तू ॥

रविराम धीरज धरो हियमें कसरत करतनां झपतू ॥ गरि साधु सरीगमप तू ॥

---

## राग भोपाली कल्याण. धृवपद कवित्त.

भरत उसास द्रिग मुंदे देखि श्यामाजूकों, धीमे मनुहार कर कहि में मिलानकों ॥ भरत उसा[2] ॥

एसी नहीं कीजे वारी मोहन बिहारीजूसों, तू ही परबीनि सबैं चातुरी निदानकों ॥ भरत उसा ॥

---

* ध्वन्यात्मक व वर्णात्मक काव्य है. ऐसी काव्य संगीतमें उत्तम कहीहै क्योंकि देखियें परम शायने बडा और ध्वन्यात्मक रीतसे पंचम रिषभ व मध्यम-परंतु यहां परम शब्द खाली धरा नहीं है. बल्कें परमका प हर्फको पंचम स्वरपें बोलनां त्योंही र को रिषभपें. इसी तरह आगें देखियें.

१ यहां ही ध्वन्यात्मक व वर्णात्मक रूप समझनां.

२ गुरू मानवती नायकाः नायकप्रति दूति वचन.

कागद कलम द्वात आगें धर दीने तऊ, नेक नां निहार रवि एसी कही श्यांमकों ॥
मेरो ही मनायो मन माने नहीं मोहनीको, माधोजु मनाय लीजें मानिनिके मांनकों ॥ भरत उसा ॥

## राग भोपाली कल्याण. एकताल.

जबलों दरस देंगे प्यारे तबलों पीरे पातनसी होत जात हां हां रे तन तपत रहत ॥ * जबलों द ॥
भरत उसास सास आसनां करत मानों मीन बिन जल तलफत अदितराम पीय पीय कहत ॥ जबलों द ॥

## राग भोपाली कल्याण. रुद्रताल.

तू चलरी तू चलरी मदन मोहन पिय संग ॥ तू चलरी तू चलरी मदन मोहन पिय सं ॥
राधे समझ सयानी तू भुज भर पियको अंग ॥ तू चलरी तू चलरी मदन मोहन पिय सं ॥
अदितराम लखि मोहे जा तन कोटी अनंग ॥ तू चलरी तू चलरी-मदन मोहन पिय सं ॥

---

* मुग्धा प्रोषित पतिका नायका. नायक प्रति दूति वचन. उत्प्रेक्षालंकार.

## राग भोपाली कल्याण.* त्रेताल.

गरिसारिसा ध्रा सारे पगा धपगरे ध्रध्रनी रे सासानी रे ध्रध्र नीरे ॥ गरिसारिसा ध्रा सारे प
अदितराम कहे प्रीतकी रीत, जाय ईषसों सीख ॥ गरिसरिस ध्रा सारे प

## राग भोपाली कल्याण त्रेताल.

सा रिगारि सारिसा ध्रा सा पध्रसा सा गागा पप गरिसा ॥ रिगारि सरिस ध्रा ॥

* यह ओडव भेद हे और मध्यम व निषाद वर्ज्य हे. कोई षाडव मंजूर करके निषाद मिलालेतेहें. तैसें कोई संपूरन मांनते हें परंतु ओडव रूप दुरस्त हे. धैवत ग्रह व प्रधान सुर हे. बरषा ऋतुमें सिंगार रससें रातके पहिले प्रहर गाया जाय.

'पूर्वरात्रे पूर्वयामे धैवद् ग्रह भूपालिका'
"म नि वर्ज्यातु भूपाली रि धौ यत्र च कोमलौ ।
गांधारोद्ग्राहसंयुक्ता रि न्यासा गांशशोभिता ॥"

यहां गांधार अंश स्वर सहित रिषभपर न्यास कहाहे वैसाही रूप चालूहे. सांप्रत कालमें रि ध कोमलका ठाठ जारी नही हे परंतु सब शुद्ध मिलापहे. गांधार ग्रह लेके आगें जानां.

पारिजातमें कहाहे वैसाही रिषभपर न्यास गांधारकी साथ होताहे और यही वजन खास भूपकाही हे गांधार रिषभ व पंचमका परस्पर संबंध बहुत सुंदर हे. यहां बताई हुई दोनों सरीगम सीखनेसे रागका आबेहूब निखालस चितार नजर आताहे. संपूरन भेद भी सांप्रत कालमें प्रचलितहे सो निगाहमें लेनां.

गगग पपप धध सासा सासासा धपधा सासासा धपध सारिग
रि सारिसाधासा पधा प गरिसा ॥ रिगरि सारिसा धूा ॥
अदितराम आछे ओडव सुरले भरले करले ब्रजपति रीझ रीझ-
तारी कर देत ॥ रिगारि सारिसा धूा ॥

---

## राग भोपाली कल्याण. त्रेताल. ठुमरी.

मन मोहने मिलाओ प्यारी ॥ मन मोहने ॥ *
एरी कोऊ कहानकों बुलाओ ॥ मन मोहने ॥
अदितराम अब मान न करहों बेग कहो कोऊ जाओरे ॥
ए ब्रजनाथ हों दासी तुम्हारी चितमें कछु नां लाओ रे ॥ मन
मोहने ॥

---

## जोटा.

लोचन लालची हमारे ॥ लोचन लां ॥
अदितराम अघात नहीं हे निरखत नंद दुलारे ॥ लोचन लां ॥

---

## राग भूप* धीमा त्रेताल.

डारी गरे बैयां सांमरे कदमकी छैयां ॥ डारी गरे बैं ॥
अदितराम कोऊधा ब्रजमें तुम नांहि रहो मेरी मैया ॥ डारी
गरे बैं ॥

---

* प्रौढा कलहंतरिता नायका.

* भूप और भूप कल्याण (भोपाली कल्याण)की आव जाव एक सरीखिहे. कल्याणका तीव्र मध्यम दोनोमें वर्ज्य. फक्त भूपमें शुद्ध मध्यम लगाती वखत झींझोटी जंगलाका वजन देखनां.

गोकुलतें चलि जात ब्रंदाबन बीच मिले बल भैया ॥
बांहि पकर अचराजु खिसायो हों जु कहत नहिं नैया ॥ डारी गरे बै ॥

## राग भूप. त्रेताल. ठुमरी.

मोर मुगुटकी लटक परवारी ॥ मोर मुग ॥
शंख चक्र गदा पद्म बिराजे मधुरी मुरत मतवारी ॥ मोर मुग ॥
उर गुंजा मन माल लसे ओर करन कुंडल छबि न्यारी ॥
आदित प्रभू रनछोडकों निरखत कोटि काम बलहारी॥मोर मुग॥

## राग भूप. त्रेताल.

श्री गोकुल चंद तोये बुलावे ॥ श्री गोकुल चं ॥ *
सजनी या मेरी कही माने तू सीतभीतक्यों भावे ॥ श्री गोकुल चं॥
प्रेम पुलकि तन अंक भरो किन ऋतु हिमंत सुख आवे ॥
अदितराम प्रभु नाम रटत तुव आधे राधे गावे ॥ श्री गोकुल चं॥

## राग भूप. त्रेताल.

मान तजि चली प्यारी पियपें ॥ मान तजि चं ॥ * ॥
सखी मुखतें बात सुनि हुलसी पियके प्रेमकी जियपें॥मान तजि चं॥
ससि मुखि सखि संग आवत लखि ब्रजपतिअति सुख पाये ॥
अदितराम प्रभु निज मंदिरमें मानत परम बधाये॥मान तजि चं॥

* नायका प्रति उत्तमा दुतिवचन.

* अभिसार. लुप्तोपमा. श्लेष.

## राग भूप. त्रेताल.

निज सुख सदनमें पोढे दोऊ ॥ निज सुख स ॥
तूल रचित तन सुखद बिछोनां तरुन तरुनि तन जोऊ ॥ निज सुख स ॥
रति नायक ब्रजपति सुख दायक काम सहायक होऊ ॥
अदितराम ललितादिक निरखत कोटि काम बल जोऊ ॥ निज सुख स ॥

---

## राग भूप. त्रेताल.

बांसुरियातें फूंक गईरी ॥ फूंकत कामकी आंच जगावत ॥ बांसुरियातें फूं ॥ * ॥
जो तन छेद परे छे सात उर छेदे दया नहीं आवत ॥ बांसुरियांतें फूं ॥
आपतो लेन लगी अधरारस सो रस सबही बतावत ॥
ज्यों बड बंसते आप छुटी बडे बंसतें ओर छुडावत ॥ बांसुरियांतें फूं ॥
जो जिहि जेसो चाहत हे री सो तेसो फल पावत ॥
अदितराम ब्रजपति बिध जानत भावतें भक्ति मनावत ॥ बांसुरियांतें ॥ फूं ॥

---

## राग भूप. त्रेताल.

छेलरे तु छोडदे मोरि बांहि ॥ छेलरे तु छो ॥
दुरिजन दूरि देखतहें ठाडे हे जू चवाइकी चांहि ॥ छेलरे तु छो ॥

---

* काव्यर्थापत्ति अलंकार. श्लेष.

व्रजपति विध जानत सबहनकी जातें कहत नांहि नांहि ॥
आदित उदे होत दधि मिस हों मिलों छिन तरु वर छांहि ॥
छेलरे तू छों ॥

## राग हमीर कल्याण. आड चोताल.

सोलहकला संपूरन गुननिधि गिरिवर धरन ॥ सोलह कला ॥
प्राणनाथ प्राणाधिक प्रिय होजु अशरन शरन ॥ सोलह कला ॥
जगकारन तारन समरथ री भव कल्याण करन ॥
अदितराम रसना पुनीत करि सेवहो यदुपति चरन ॥ सोलह कला ॥

## राग हमीर कल्याण.*त्रेताल.

गग पप (सां) धा प मम पधा पप गारिसा, सारेसा सासारि-
गमप गम धाप गारिसा ॥ गग पप (सां)धा ॥*

* यहां नाट कल्याण और केदारका आमेज मालूम रहताहे. मध्यम दो शुद्ध व तीव्रहें. निषाद बादहे. षाडव भेदहे. कोई शुद्ध निषाद मिलाके संपूरन गातेहें ऐसा रूप अंगीकार करनेसे केदारकी शिकल नजरपें ज्यादे होतीहे वास्ते षाडव रूपही दुरस्तहे; और बाकीके सुर सब शुद्ध हें. रातके पहिले प्रहर गाया जाय. गांधार ग्रह व धैवत न्यास हे.

* यहां मान सांपें त्योंहि धा पें बनताहे वास्ते विकल्प रूपकी माफिक दोनों दाखिलहे. (सां) It is optional but none of them is obsolete form. यहां तीव्र मध्यम बतानेके लिये म ऐसा लिखाहे.

पपपगा मधाम सा,सा रे सासा, धधध सासा,सा रेसा धधप
पपप गा मधम सा,धाप गम धा प गांरिसा ॥ गग पप
(सा) धा ॥
अवरोहीसों लेहो तान पाडव निषाद नाहिन जू होत मध्यम
दोऊ अदितरामपें,तब ब्रजनायक, भरिहे सम ॥ गग पप
(सा) धा ॥

---

## राग कान्हरा.* ध्रुवपद. चतरंग.

षरज रिषभ गंधार मध्यम पंचम धैवत निषाद सुरनसों ब्रजपति रिझाय गाय गुरुनके प्रसादसोंहि ॥ षरज रिषभ गंधार ष ॥
कहत अदितराम संपूरन सुरन भेद आरोहि अवरोहि करि सासा रेरे गगां रेसा सासा रेरे गग मप गांरेसा नीधा नीधाप ससनिधाप रेरेसा निधाप सासानिधाप नीनीधाप पगां गरेसा सुर सुढंग ॥ चतरंग तनन तनन ता तरंग*घिघिनत किटा धिनतकिट तध्धाडिन्न किटधा घिघिनत किटा धिनतकिट तध्ध-

---

* गांधार व निषाद कोमल और ज्यादे शुद्ध निषादही मिलानां. शुद्ध मध्यम. संपूरन भेदहे. मींडकी राहसें कोमल धैवत शुद्ध धैवत तक पहुंचके कोमल निषादकी मींडकी साथ सामिल होताहे. गांधार न्यासहे. सिंगार रस प्रधानहे. रातके दूसरे प्रहरमें गानां.

* पराल दुगनकी लयमें लेनां.

डिन्न किटधा धिधिनत किटा धिनतकिट तध्घडिन्न किटधा रिझायेहें आज योंहि ॥ षरज रिषभ गंधार ष ॥

## राग दरबारी कान्हरा.* ध्रुवपद.

कृपा निधान प्रगट वल्लभ कुल मनि कीनों जगत उध्धार प्रबल प्रताप ॥ कृपा निधा ॥

अदितराम प्रभू, ब्रजपतिजूकों शर ण गहो जातें जिय, पावन होतहे ततछिन दरसत मिटत त्रिविध तन ताप ॥ कृपा निधा ॥

## राग दरबारी कान्हरा. ध्रुवपद.

सुभ गुनन गंभीर महाराजा वल्लभ कुल दिनमनि सागर आगर, नागर ब्रजके भूप, ताहीकी कीरतको कवि कहाई ॥ सुभ गुनन गंभी ॥

प्रबल प्रताप आप दरस करत मिटत ताप पूरन परम पुरुष आदित हित उदित, सुखदाई ॥ सुभ गुनन गंभी ॥

## राग दरबारी कान्हरा. त्रेताल. ख्याल.

चंदन वा सानोरे सुगंध सने लाओ यहां ब्रजपति प्यारेके पद पायोरे ॥* चंदन वा ॥

* यहां गांधार निषाद कोमल और धैवत प्रधान सुर व न्यास हे और सब शुद्ध स्वर हें.

* व्यंग प्रौढा धीरानायका.

दरस दोरि पिय पग परस आदर कियो अछेह ।
तेह गेह पति जानिगो निरषि चोगुनो नेह ॥ जगत विनोद.

छके छबीले लालनको फुलवा बंधावो याहि पिय आदितके आयोरे !! चंदन वा ॥

---

## राग अडाना (कान्हरा). ध्रुवपद. कवित्त.

गुरुहीतें ज्ञान होत गुरुहीतें ध्यान होत, गुरुहीतें अगम अपार गति पाईयें ॥ गुरु ॥
गुरुहीतें राजपाट गुरुहीतें जोगठाठ, गुरुहीतें अमल अमोल जस गाईयें ॥ गुरु ॥
गुरुहीतें बेद भेद अंगहु अभेद होत, गुरुहीतें सबें तन तापको गमाईयें ॥
गुरुके प्रताप ताप मिटत आदितराम, एक सीसहूपें ब्रजनाथ हाथ च्हाईयें ॥ गुरु ॥

---

## जोटा.

करि करि दुक्रत सुक्रतके न पास गयो, भयो नां भलाईको ये काम मन आसतें ॥ करि* ॥
मेरे धन मेरे माल मेरे ये दुपटा लाल, साल ओ दुसाल मनि मालकी खवासतें ॥ करि ॥
तरुनि तनय ओर तन तजवीजनमें, बीजनमें गयो नांहि निकस अवासतें ॥
कहत आदितराम भजेनां ब्रजेशजूकों, दया करि देहिनकों दियो नां निकासतें ॥ करि ॥

---

* निर्वेद.

## राग अडाना. सुरफाग ताल.

भुज भरि लेहो हरिकों आज श्रीराधे आई तोरे हि काज ॥
भुज भरि लेहो हरिकों आ ॥
अदितराम बड भाग तिहारो जाको रटत सुरराज ॥ भुज भ-
रि लेहो हरिकों आ ॥

---

## जोटा.

उठि चल सूधे नेन चिता मेरी प्यारि हों जो आइ तोय
लेन ॥ * उठि चल सूधे नेन चिता ॥
कुंज मेहेल मग जोवत ठाडे आधे राधे गावत बेन ॥ उठि चल
सूधे नेन चिता ॥

---

## राग अडाना.[१] त्रेताल.

नीप नी,प नीप पगा मम पप सां सुनियें ॥ नीप नी,प नीप
पगां मम पप सां ॥
अदितराम तीव्र कोमल करि, द्वादश अंग जिताये शुनिये ॥
नीप पगां मम पप सां ॥

---

* मानिनि प्रति दूतिवाक्य. बिरहनिवेदन.

१ अडानाख्यः पूर्णरागो मध्यमग्रहसंयुतः ।
रात्रौ प्रथमके यामे गीयते विबुधैर्जनैः ॥

संपूरन हे मध्यमसें ग्रह हे. मेघ व कान्हराका संयुक्त रूप हे.
गांधार व निषाद कोमलकी साथ शुद्ध निषाद भी सामिल रहताहे.

## राग नायकी (कान्हरा). ध्रुवपद.

आमेज कीनो षाडव सुरसों अलाप करत सारंगनयनी नायकसों नेन मिलावत ॥ * आमेज की ॥

अदितराम उरबसी वारों उरबसीके अंगपर नाथके उर बसि करो गान मानों अमृत पिवावत ॥ आमेज की ॥

---

## राग नायकी[१] त्रेताल. चतरंग.

ओदनत तननन तादींदीं तन्ना, दिरना दीं दीं दीं, तना तना तना ॥ ओदनत तननन ता ॥

निनिनि ससस नीसा नीसारे सानी पनी मपनी सा रेसा रेसा प सा नीपम न्निन्निसारिम ॥ ओदनत तननन ता ॥

चतरंगसों गत लेत ब्रजपति, तान मान बंधान, ॥ अदितराम मृदंग बजावत धधध धधरिकिटधा धिता तरकिट धिला, न धिता धा तरिगिनधा तरिगिनधा किडानधा किडानधा किडानधा धाधाधा, ॥ ओदनत तननन ता ॥

---

* लुप्तोपमा. उत्प्रेक्षा. यमक. श्लेष. सारंग=सा+रंग=रंगयुक्त=रसीले. सारंग=रागविशेष जो ओडवभेद व ग्रीष्मऋतुमें गाया जाता हे. सारंग=मृग. उरवसी=अप्सरानामविशेष.

१ सारंग व कान्हराके मिलापसें बनताहे. धैवत वर्ज्य करिके षाडवभेद हे. धैवत लगाके संपूरन कोई गातेहें तो भी ध स्पष्ट लगाया नहीं जाता; दबता रहताहे.

## राग काफी कान्हरा. *त्रेताल.

पगां रिसा रेरे रेपमप, छाये ॥ पगां रिसारे ॥
सुरन सब बेंन बजावत ब्रजपतिजु मन भाये सुहा, ये ॥ पगां रिसारे ॥
सुनत ब्रजवधू तुरतही धाय, सरद चंद चांदनी सुछाये, ॥
कहान कुंवरसों खेले अदितराम प्रभु पाये सुहाये सुहा, ये ॥ पगां रिसारे ॥

## राग काफी कान्हरा. त्रेताल.

सासारे रेरेगांरे सारेरे पगां रिसा नीसा ॥ सासारे रेरेगांरे सारेरे प ॥[१]
धाप मम पप धाप मधप गम ॥ सासारे रेरेगांरे सारेरे प ॥
ए ब्रजनाथ शांवरकी राधा सो, आदित छली रावरे छलसों हम नां छले मथुरा रसखानी ॥ सासारे रेरेगां रे सारेरे प ॥

## राग कोशी कान्हरा[२] त्रेताल. ख्याल.

ममम गारि गाम् रिसा सा गग मधा सांसा रें निध नीधम धधमग सा धनीसा मम्म करके रिझाय ॥ ममम गारि गाम् ॥

* काफी व कान्हराका मिश्र रूप हे. कोमल गांधार प्रधान सुर हे.

१ यहां नायकीका वजन थोड़ासा देखनां.

२ मालकोष व बाघेसरीके मिलापसें संपूरन गाया जाता. मध्यम प्रधान सुर हे.

अदितराम सुरकोसतें लीने संपूरन सुर अच्छर तान तर ब्रज-
पतिजू सुनि रीझे अपुनि सरसाय ॥ ममम गारि गाम् ॥

---

## राग रायसा कान्हरा.* आड चौताल.

यह नाचत तरुनी तन या तट ठाडो कन्हान ॥ यह नाचत
तरुनी ॥
ममम रेमप धाप मगरिसा, गावत गोकुल भान ॥ यह नाचत
तरुनी ॥
ब्रजललितानके जूथमें केलि करत नंदलाल ॥[१]
हिलमिल सुरनसों पूरे ब्रजपति संग ब्रजबाल ॥ यह नाचत
तरुनी ॥
पूरन चंद सरदको थगित भयो मध आय ॥
तालसों मृदंग बजावत लयसों लयही मिलाय ॥ यह नाचत
तरुनी ॥
सो धुनि सुनि सब देवही दरसनकों उठि धाय ॥
अदितराम लखि रासकों बरषत सुमन सुभाय ॥ यह नाचत
तरुनी ॥

---

* नूर सारंग व कान्हराका मिलाप है. धानी जंगलाका आ-
मेज लगाया जाता. कोमल व शुद्ध एसे दो गांधार हैं.

१ रायसा कान्हरा खास सरद पुनमकी रातकों गाया जाता
और यह पदभी रासक्रीडावर्णनकाही है.

## राग सहाना (शयाना) कान्हरा.* त्रेताल.

धधधाप मम पप धा सां धाप मम पगा गाम् रिसा रेसासा, कोमल करलई, ॥ धधधप मम पप धा ॥
अतिहि सयाने, ब्रजपतिजूकों, अदितराम सुर संपूरन दई ॥ गाम् रिसा ॥ धधधप मम पप धा ॥

---

## राग धारा कान्हरा[1] त्रेताल.

धध सासा गाम् रिसा रेसा निधा मम धा धनीसारे, सासा सा ॥ धध सासा गाम् ॥
सासारे मगा, रेप मप मगा, साम गग रेरेसा, रेसा ॥ धध सासा गाम् ॥
अदितराम ब्रज, पति गुन गहरे, कोन प्रिया संग, राचे ॥ धध सासा गाम् ॥[2]

---

## राग सुघराई कान्हरा.[3] आड चोताल.

मम पध सां धाप धपमगग पम गगग मपप गा गाम् रिसा

---

* मल्लार, सारंग व कान्हराका मिलापसें संपूरन गाया जाय.

१ बाघेसरी, झींझोटी व कान्हराका संयुक्तरूपहे.

२ प्रौढा उत्कंठिता.

'लहि संकेत सोचे जुतिय रमन आगमन हेत ।
ताहीको उत्कंठिता, बरनत सुकवि सचेत ॥' जगतविनोद.

३ सुरमल्लार व कान्हराका संयुक्त रूप है और इसी सबब दोनों गांधार व निषाद (कोमल व शुद्ध) लगाये जाते हैं. सुर मल्लार सूरदासजीकी कृतिसे सुप्रसिद्धहे और यहां सोरठका मिलाप ही होताहे.

ऐसा न्निसारे मम पप धाप नीनी सांसारें पूराई ॥ मम पधसां धाप धपमगग प ॥
अदितराम प्रभु बस कीने व्रजपति में कहा कहों तेरी सुघराई॥ मम पध सां धाप धपमगग प ॥

## राग सुहा कान्हरा. *ध्रुवपद.

धा पप मगरे गाम् पप गाम्रिसा, सारिसा ध्र न्नी न्नी सा, रे सा ध्नन्नी सासा करके सुनायदीनी, ॥ धा पप मगरे गाम् ॥
कहत अदितराम, व्रजपति पियने, अपुनि द्रिग भर चीन्नी ॥ धा पप मगरे गाम् ॥

## राग सिंदुरा कान्हरा[१] धमाल ताल.

मपनी सां गाम्रिसां सां निधप मप गगारिसा मासासा रिम पधा करहो ॥ मप नीसां गाम् ॥
अदितराम प्रभु, व्रजपतिके पद, पाय सरन अनुसरहो ॥ मप नी सां गाम् ॥

* मियांनी मल्लार व सारंगसें बनताहे.

१ मध्यमांशग्रहन्यासा संपूर्णा सिंदुरा तथा ।
वसंततौ सदा गानं तृतीयप्रहरात्परम् ॥

मध्यम ग्रह व प्रधान सुरहे. काफी, कान्हरा व बाघेसरीके मिलापसें वसंतऋतुमें दिनके तीसरे प्रहरसें रातके तीसरे प्रहरतक होरीके पदमें गाया जाय.

## राग हिंडोल बहार. त्रेताल.

रहो रहो रे मद मस्त लाल नां कर जानतहो होरी खेल ॥ तुम रहो रहो रे मद मं ॥ *

हों तिहारि पर वारी कन्हाई आदितराम देखत गुरुजन मत करो रेल झेल ॥ तुम रहो रहो रे मद मं ॥

---

## राग हिंडोल बहार[1] त्रेताल. जोटा.

मम धपधा गग गाम्रि सासा न्रिन्रि सासा गग मम पप सां धप प गाम ॥ मम धपधा गग गाम् ॥

धा निसां नीनी सांसां निनिसां आदितराम सरीगम संपूरन सुबनाय गाय ॥ मम धपधा गग गाम् ॥

---

## राग कान्हरा[2] बहार. धीमा त्रेताल.

बरस्याना बनरा आयेहू देखे सरसान्या बनरा ॥ बरसान्या बनरा ॥

जरी किनारीके बाघा लोलन कुंडलकी खूब सिर सेहरा राजे या नंदको लाला एरी में या मगमें निरखि भुली परी बसन

---

* परकीया स्वाधीनपतिका.

"मैं तरुनी तुम तरुन तन जुगुल चवांई गांउ ।
मुरली ले न बजाईयो कबहु हमारो नांउ ॥"

१ संपूरन जाति हे तथापि रिषभ कम लगाया जाय.

२ संपूरन भेदहे. मल्लार संयुक्तरूपमें ज्यादे नाटका आमेज हे.

भूषन तन नाहिं जानों कहां हे* अदितराम मोहनीसि परी मेरी प्यारी रे अधर सुधा सुधापम पिय कान्हरा ॥ बरसान्या बनरा ॥

---

## राग नायकी कान्हरा बहार. त्रेताल. चतरंग.

पप संस नीप मगगग पंम्म धानीसंस्सं निसंसं निनिधा म धानी संस्सं निसंसं निनिधा तों तों दिरेना दीं तना गायतू तों तों दिरेनादानि फेनों फेनों मन सुरनसों फेनों फे,नों अलाप भजले भर्तार तू मेरे जानि जानि जानि ॥ पप संस नीप मगगग पं ॥ ब्रंदावन बीथिनमें ब्रजपति बिहरत बेन बजावे आदितजू धुनि सुनि चतरंग तार मिलावहु धित्ता धित्ता दिग् दिग् धरिकिट धित्ता धित्ता दिग् दिग् ताधा किटधित्ता तरकिटता किटधा किटधा किटधा ॥ पप संस नीप मगगग पं ॥

---

## राग नायकी बहार. त्रेताल.

नईजु बहार आई ॥ नईजु बहार आई ॥ बन बन बेलरीयां झुकि झुमि, अमराई ॥ नईजु बहार आई नईजु बहा ॥[1]

---

* यहां सुधापम कहाहे. सो ध्वन्यात्मक व वर्णात्मक रूपहे सुधा+पम=सुधा+उपमा. सुधापम=सा धा प म; एसे स्वर स्थानपें सुधापम बोलनां.

प्रत्यक्ष दरसन व मोह.

"आपुहि अपुने देहको ज्ञान जबें नहि होय ।
बिरह दुःख चिंता जनित मोह कहावत सोय ॥"

१ मानिनि प्रति दूति वाक्य. वृत्यनुप्रास.

सुमनके पुंज भ्रमरके गुंज जमुनांके कूल कहान मन फूल रे रे मानिनि मान जान हिय अदितराम प्रभुसों कहा लराई ॥ नईजु बहार आई नईजु बहा ॥

---

## राग अडाना बहार. त्रेताल. चतरंग.

कूले जमुनाके तहां निकसे चंद किरन खीले बन बन बेलि चमेली जोरे झूले ॥ कूले जमुनांके ॥

भमर गुंजारि गुंज धारि लखि ले मोरली बजाई मोर मुगट कटि काछनि काछे पेहेरे पीत दुकूले ॥ कूले जमुनांके ॥

अदितराम अलबेली बनबन ब्रजबासी मिल आई रास रच्यो रतिनायक सो मिल करत केलि अनुकूले ॥

* धाधाकिटतक धिधिगनधा धित्ता तरकिटधा किटतक धिधिगन तनन तों तनन तानलई निनिप निनिप म गामपधा नीसांसा लेत उपज अनमूले ॥ कूले जमुनांके ॥

---

## राग केदार. एका ताल.

तुम तखत बखत नीके सुभ बेठे महाराजा, एक अनूप रूप जग जाने दिनकर उदोत जेसें ॥ तुम तखत बखत नीके सुभ बे ॥[१]

तम तो गयो जानों भयो प्रभात कवि कुल कमल ज्यों रवि ले

---

* मृदंगके बोल दुगनकी लयमें लेनां.

१ यहां अलंकार उत्प्रेक्षा व उपमाको संकर हे. अंगांगीभाव हे.

लसत वेहेतो अपुने मुखसों, देत असीस कहत अदितराम चीरं जीयो बरस करोर धृव जेसें तेसें ॥ तुम तखत बखत नीके सुभ वे ॥

---

## राग केदार.* धीमा त्रेताल. चतरंग.

सा ममम गा मप (म) धनी धप म गा मध सां निनिप म गा धपगा धपगा भरि भरि ॥ सा ममम गा मप (म) धनी ॥ द्रेद्रेद्रे तों तों तों , तना तना तना, व्रजपतिजू गावत चतरंग

---

* "मध्यमांश ग्रहन्यासो धैवतोद्वर्जितः क्वचित् ।
अर्धरात्रोत्तरं गाने केदारो गीयते बुधैः ॥"
"केदारो रि ध हीनः स्यात् ओडवः परिकीर्तितः ।
केचित् षाडवमिच्छंति केदारं ऋषभं विना ॥"
"गनी तीव्रौ तु केदार्यां रिधौ न स्तोऽथ गादिमा"

ऐसे तीन लेखहें इस्सें मालूम होताहे कि केदार ओडव, षाडव व संपूरन जातिका हे. सांप्रत कालमें भी ये तीनों रूप प्रचलित हे. जिस बख्त षाडव गानेका दिल चाहे उस वख्त रिषभ छोडदेनां और जो ओडव लेनां हो तो रिषभ व धैवत लगानां नहीं. शुद्ध व तीव्र एसे दो मध्यमकी साथ कोमल व शुद्ध निषाद मिलाके शुद्ध स्वर मिलाप लेनां, मतलब कि रिषभ गांधार व धैवत शुद्ध लेनां. यहां षाडव रूप बतायाहे मध्यम अंश स्वर हे. शांत रससें रातके दूसरे तीसरे प्रहर गानां उचितहे. ईश्वराराधनमें केदार प्रधान राग कहाहे.

तेरो नाम लेत द्रि द्रि ॥ सा ममम गा मृप (मॅ) धनी* ॥
क्टितक धिधिगनधा किटतक धिधिगनधा किटतक धिधि-
गनधा किटतक धिधिगनधा ताल अर्ध ठाह् ठाह् दुगन मृदंग
बजावत अदितराम तहां तर तर ॥ साममम गा मृप (मॅ) धनी ॥

---

## राग केदार. त्रेताल. ख्याल.

या मिस मिसही आवत बूझे ब्रजनाथको यह अचंबो माई ॥
या मिस मि ॥
महारानी सुनहो नंदरानी तिहारे पूतकी कहों कहानी सबनके
ईश सुरेश महेश रटत जाही ॥ या मिस मि ॥[1]
सखि मुखतें महिमा सुनि सुतके दोऊ मनही मन समुझाई ॥
अदितराम भेदको जाने लगन लगी सोई जाने कठिन प्रीतकी
रीत बिधिजु बनाई ॥ या मिस मि ॥

---

* ऊपर बतायाहुवा ताल एकाका पदमें मध्यम ग्रह व न्यास हे और वो शुद्ध मध्यम हे. तेसें इस चतरंगमें तीव्रमध्यमका न्यास बतायाहे और कोमल निषादपें न्यास होताहे सो भी (optionally) बतायाहे. ये तीन तरहके न्यास अबतक चालू हें.

यहां मृदंगके बोल ताल, अर्ध ठाह्, ठाह्, और दुगुनमें ऐसी लयमें क्रमसें लेनां.

१ गुप्तप्रेम. असह्यविरह.

## राग चांदनी केदार* ध्रुवपद. कवित्त.

बड़े बड़े राजनमें नांजर भरोसो जिम, तोहिकों नपुंस जानि राख्यो निज म्हालमें ॥
बुध्धि तिय मेरी जाकों छिनमें छलाय दई, अदितराम एसो अमनेक कियो ख्यालमें ॥[1]
सुंदरी सलोनी प्यारी रटतहे मतवारी, चंदसी उजारीके ये नेह पर्यो जालमें ॥
एरे मन मेरे तेरे भरोसे पर्योहों जातें, मोये क्यों डुबावे तू तरुनी तन तालमें ॥

---

## राग जलधर केदार.[2] ध्रुवपद. कवित्त.

होंसतें न हरिहीकी सेवा करी मंदिरमें, तेसें गिरि कंदर नां तप्यो तप जाड़तें ॥ हों ॥
रजोगुनी राजनकी आसतें न प्यास बुझी, सुमतिके संगसों नां कुमति भजाइतें ॥ हों ॥
रवीराम आनंदके कंद ब्रजचंदजूकी, अमल कथाको नांहि यथामति गाइतें ॥[3]
कियो नहीं स्वारथ नां कियो परमारथ यों, अकारज अनमूली उमर गमाइतें ॥ हों ॥

---

* केदार व शंकराका संयुक्तरूपहे.

१ रूपक. लुप्तोपमा. म्हालमें=महलमें=देहमें व राजमंदिरमें.

२ मल्लार व केदारका मिश्र रूप हे.

३ निर्वेद.

## राग बिहाग. ध्रुवपद. कवित.

सोभित हे सभामांहि सुंदर सलोने श्याम, अंग अंग अनंगके तरंगन रंगेहे ॥ सो ॥
पीरे पटवारे मतवारे त्यों मतंग जेसें, कोटि काम लाजत कटाच्छ रंग चंगेहे ॥ सो ॥
रवीराम काम बस होय सची रति रंभा, लालच ललचाने चित चायन पंगेहे ॥ * ॥
एसे ब्रजनाथजूकी रूप मधुराई देखि, मेरो मन मधुपसो चर्न मधु मंगेहे ॥ सो ॥

---

## जोटा.

कंचन तिबारी बीच रचीहे महलात मध, नव चोकी बंगलाकी उपमाको लहतहे ॥ कं ॥
चारु दरपन चार धरेहे संमार तामें, दीपावलि आभा लागि जोत उमहतहे ॥ कं ॥
रवीराम गोल गोल गादीपें बिराजे दोऊ, धरिके जरीके साज उर उलहतहे ॥[१]
श्रीमदन मोहनको आयना महल देखि, कुलिन नर नारीकी आयना रहतहे ॥ कं ॥

---

* नायक वर्णन. सखी सखीकी उक्ति.

१ यमक. उदात्त अलंकार (समृद्धि वर्णन). पाठांतर ऐसाहे. कुल नर नारीकी न आयना रहतहे.

## राग बिहाग. त्रेताल. ठुमरी.

जोगन भईहों में भभुत रमायकें ॥ भभुत रमायकें ॥ जोगन भई हों में भभुत रमा ॥
कानन मुद्रा, गले बिच सेली, घर घर अलक जगायकें ॥ जोगन भई हों में भभुत रमा ॥
जप तप ध्यान, धरों उनहीको, मन क्रम बचन सिर नायकें,॥ अदितराम आसन दृढकर सुख, लेहों ब्रजपति पायकें ॥ जोगन भईहो में भभुत रमा ।

---

## जोटा.

बनठन आये सुपनेमें लाल ॥ सुपनेमें लाल ॥ बनठन आये सुपनेमें ला ॥ * ॥
नये बसन भूषन सब साजे टेढि पाघ आधे भाल ॥ बनठन आये सुपनेमें ला ॥
ता ऊपर सिरपेच बिराजत लटकन लटकत लाल ॥
अदितराम श्रोंहन पर सोहें दुलरी मोतिन माल ॥ बनठन आये सुपनेमें ला ॥

---

## राग बिहाग. त्रेताल.

हों बलि बलि गई ॥ हों बलि बलि गई ॥ या बानक पर ॥

---

* नायकाकी सखीसें उक्ति. स्वप्न दरसन.

बरनत आलंबनहिमें, दरसन चारि प्रकार ।
श्रवण चित्र शुभ स्वप्नमें, पुनि परतक्ष निहार ॥ जगतविनोद.

या बानक पर हों बलि बलि गई ॥ हों बलि बं ॥

श्रीब्रजनाथ छबीले लालकी टेढि पाघ भौंहें परसी लखि ता ऊपर सिरपेच बिराजत अरु मोतियन लर ॥ हों बलि बलि गई ॥ हों बलि बं ॥

अदितराम धन धन ब्रजबासी नित निरखत जो श्याम सुंदर बर ॥

देखत बने कहत नहिं आवे सुंदर सींमा रूप लवानि छबि पर हों वारों कोटि मनोज मंद मुसकानि पर ॥ हों बलि बलि गई ॥ हों बलि बं ॥

---

## जोटा.

सा निनी पं निनी गमप मगारिसस्स गमपधनी रें सानिधपम गरिस ॥ सा निनी पं ॥

बिन * बिरही बिरहको जाने अदितराम कहा कहों तोसें जरत जीय उसकत उसास कल नाही परत या ॥ सा निनी प॥

---

* वियोग सिंगार. उद्वेग.

सो सिंगार द्वे भांतिको, दंपति मिलन संजोग ।
अटक जहां कछु मिलनकी, सो शृंगारवियोग ॥
बिरह बिंब अकुलाइ उर, त्यों पुनि कछु न सुहाइ ।
चित न लगत कहुँ कैसेहुँ, सो उद्वेग गनाइ ॥

जगतविनोद.

## राग बिहाग.* त्रेताल. चतरंग.

सासा गमपं मगा पमगरिसा मगरिस नी,पनीसा मगरिसा ॥
सा गमपं ॥

नीध नीधपमगरिसा गमप नीसां रें सांनिधपमगरिसा ॥ सा-
सा गमपं ॥

ततत्तनन तारे तदरे दानि दींदीं दींदीं अततनना अदितराम
ब्रजपति हित सरिगम संपूरन दई बनाय ॥

धाकिट धिन्ना किट किटता किट किटता किटता कडान कि-
टता धा किटतक धिधिगनधा, धा धाधा ॥ सासा गमपं ॥

---

* बिहाग सांप्रत कालमें तीन तरहसें गाया जाता. ओडव, षाडव व संपूरन. ओडवमें रि ध और षाडवमें रि या ध विकलपसें वर्ज्य होतेहें. शुद्ध स्वरोंसहित शुद्ध मध्यमका ठाठ हे. कोई तीव्र म मिलातेहें परंतु एसे करनेसें परंपराके नियमोंका लोप होता हे वास्ते शुद्ध म लेनां वो दुरस्त हे. संपूरन गाती वख्त भी रिषभ आरोहमें वर्ज्य हे. कहाहे कि—

बिहागडे गनी तीव्रौ, आरोहे तु रि वर्जिते ।
गांधारोद्ग्राहसम्पन्ने, न्यासांशो रि स्वरो मतः ॥
यद्यस्मिन् पंचमोद्ग्राहः स्यादारोहे ग वर्जनम् ।
मूर्छना मध्यमे चापि, प राहित्यं सदा भवेत् ॥

यहां कहाहे वैसा गांधार ग्रह हे और जब पंचम ग्रह बनताहे तब गांधार आरोहमें वर्ज्य होताहे. निषाद मूर्छनायुक्त प्रधान सुर हे. मध्यमपें मूर्छना होतीहे.

पारिजातमें जो 'प राहित्यं सदा भवेत्' ऐसा लिखाहे सो दुर-

## राग बिहाग. त्रेताल. चतरंग.

न्नि़न्नी सारे न्निन्नि सासा गा ॥ मगरिसा न्नी सारे न्निन्नि सासा गा ॥ मगरिसा गा मगरिसा गा प मम्मगरिससा ॥ गग पप नी गमपनीसा धपमप मगा मगरिसा ससस गामप गगमधा धनि धप मम गगा, सासारे सासा ॥ न्निन्नी सारे न्निन्नि सासा गा मग-रिसा न्नी सारे न्निन्नि सासा गा ॥

प नीनी सा धनिसरे गरेसानी धनीसा नीधप सा गा मगरिस नी धनीसगा रि सनिधपमगा सासा न्नी सा धधप धधधप प पमगरिसान्नी ॥ सारे न्निन्नि सासा गा ॥

सुच्छम सुरन सोच संपूरनके भेद ब्रजपति सहाय आदितराम कीने यातें गये गुनि जनके खेद त्रिविधावलि ॥

सुनतही रसिकन ऋदे भये रस, छेद तकिडा न तकिडान धाधा

---

स्त नहीं है, क्योंकी जो सरिगमका रूप वहीं बतायाहें उसमें भी पंचम मोजूदहे वास्ते बिहागमें पंचम किसि वख्तभी वर्ज्य नहीं गिननां बल्के धैवत वर्ज्य हे और एसा मत पारिजातसें हि मुकरर होताहे. वैसाहि रिषभ न्यास नहि बनसकता परंतु रि के बदल नि होनां चाहिये. पारिजातका मत नीचे बतायाहे उसको पढके त-सल्लीकी जाय. शांत व सिंगाररसमें रातको तीसरे प्रहर गायाजाय.

गमपनिस गरिसनिपमग मपमगरिसन्निस

पन्निस मगरिसन्नीस

गमपनीसानी पमगारिसन्निसरिसन्निसा

पनीसारिस मगरिसा निपनिस रिसनी सस्सा.

धाधा धाधा तध्धा तध्धा तध्धा ईश अंस तिनसों यह भई है यों बिध प्रमान ॥ सा नी सारे नीनी सासा गा ॥

---

## राग बिहाग. त्रेताल. ठुमरी.

नेन नचावत आवत कहान ॥ नेन नचावत आवत कहा ॥ *
तिरछंत चितवत सोतन चितवत मानों मेनके बान ॥ नेन न-चावत आवत कहा ॥
अदितराम मेरे गुरुजनकी मांनत नांहिन कान ॥
बांहि पकर बस करि सबहनकों लेगये रसकी खांन ॥ नेन न-चावत आवत कहा ॥

---

## राग शंकरा. *ध्रुवपद.

आदि परम पुरुषोत्तम, नादरूप जानों, सुर सप्तकतें प्रकास जाको ॥ आदि पर ॥

---

* दक्षनायक. उत्प्रेक्षा.

"जु बहु तियनकों सुखद सम, सो दच्छिन गुन खांनि"

जगतविनोद.

एक भांतिसों तियनकों जाको होय सनेह ।

सो दच्छिन मतिराम कहि बरनत हे मति गेह ॥ रसराज.

* संपूरन जातिहे. शुद्ध व तीव्र ऐसे दो मध्यम हैं; और बाकीके स्वर शुद्ध हैं. रिषभ फक्त गांधारकी साथ सुच्छमरीतसे लगाया जाता. तीव्रमध्यम व गांधारका मेल पूर्वीसरिखा बनताहे. शंकरा (शंकराभरन व शंकरानन्द) दो जातिकाहे. देखियें—गांधार व निषादका प्राधान्यहे. ग नी शुद्ध हैं.

आदितराम जोई हे निराकार निरंजन, व्यापक सब जगत मां- हि आनंद रूप वही आप ब्रजमें ब्रजपति कहाये बजाई बेन भजो ताकों ॥ आदिपर ॥ *

## राग शंकरा. झंपाताल.

गंगाजु सुभग शिव रूपसी देव सिर लखि गौरि जंग जोरे ॥
भ्रौंह चढी ॥ गंगाजु सु ॥
चरन पलोटत तोऊ नहीं मानत ताहि छिनु दस सीस आयो ओरे ॥ भ्रौंहचढी ॥ गंगाजु सु ॥

---

"शंकराभरणे प्रोक्तौ, गनी तीव्रौ तु सादिमे ।
ग न्यासे मध्यमांशो च, टालू कम्प सुशोभिते"

न्यास गांधार व निषादपें बनताहे. सिंगार व शांत रससें रातके तीसरे प्रहर गाया जाय.

* सा गा पा मग गा रिसा नीधप सा नीसा ॥ धानी रेगा सरि निस गग ग निधनी धमग पमगा रिसा निसारे, सानी ॥ सा गा पा म ग गा ॥

पपप्प सासा ससस, सासा नीरे सा नी प सानी प नीनी पमगा धमग गारिसा नीरेगा सानिधाप सासा निसारेसा गा गा पप्पमम- गारिसा गागा नीनी धमगा पगा सानिसा ॥ गा पामग गा ॥

जो निषादपें न्यास रखनां होवे तो (क्यों कि दोनों रूप प्रचलितहे) नीचेमुजब लेनां.

सा गा पमगरिसा नी धप सा नीसरिग सरि निसा ॥ फिर आगें १ एसी निशानि रखी हे वहांसे मिलाय लेनां.

गिरिही हलावत धधक धुधकांइ सुनि तीन भुवन मानों छिन ही बोरे ॥ *
औंचक भयानसी लागी पति कंठसों आदित निरखि तबहि तन ही तोरे ॥ औंहचढी ॥ गंगाजु सु ॥

---

## राग शंकरा. ताल छक्का.

पिय परदेसतें आये सुनत धांई ॥ आदित उदित ब्रजपति लखांई ॥ पि ॥
गुरुजन शंका न लाई हुलसाई ॥ अति चहाई पतिमन भाई ॥ पिय ॥ *

---

## राग शंकरा. त्रेताल. ख्याल.

दुलही उलही छबिसों बिराजरही बोली ब्रजनाथ ॥ दुलही उ ॥ *
बेसकी थोरी भोरी किसोरी आदित केलि मंदिरमें कोऊ संग न साथ ॥ दुलही उ ॥

---

* अनुकूलनायक. गुरूमान. उत्प्रेक्षा, उपमा व समाधिअलंकार.
"सो समाधिकारज सुगम और हेतु मिलि होत ।
उत्कंठा तियके भई, अथम्यो दिन उद्योत ॥"
"सखी मनावति मानिनी नहि मानत अनषाय ।
बोलि उठी पिक निकर सुनि छुट्यो मांन अकुलाय ॥"

* आगतपतिका नाइका.

* नायक प्रति दूतिवाक्य.

## राग शंकरा.* त्रेताल ठुमरी.

ब्रजपतिजू परम पुरुष सगुन निगुन रसिक विमल ॥ ब्रजपतिजू ॥
कुंज महल मग, जोवत तेरो, करत रटन सुमुखी बचन तिहारो अचल ॥ ब्रजपति जू ॥
जाही जपत सेस ब्रह्मादिक तासों तू धरत मन क्यों समल ॥
अदितराम भुज, भरि भेटो पिय, सरस तरस तरस मलत करन कमल ॥ ब्रजपति जू ॥ *

---

## राग शंकरा. त्रेताल ख्याल.

तें मोरी बात मांन लेहो सुरीजनवा सैयां पैयां परहों लेहों बलैयां गरवा लागिन देहो ॥ तें मोरी बात मांन ले ॥
जिन परसो याहि छिन मोकों पीहरवा मोरा हा हा खाय कहों अब मोरी सास ननद जागेहो ॥ तें मोरी बात मांन ले ॥*

---

* शंकरानन्दका रूपहे. शंकराभरनसें बनताहे. रि ग प अंशस्वर हें. सम्बादिस्वरोंका मेल हे और स्वरका कंप बहुतहे.

"शंकराभरणो रागः शंकरानन्दको भवेत् ।
रिगपास्तत्र चांशाः स्यू रि न्यासेन सुशोभितः ।
स्व स्व सम्बादिनां योगात् यत्र स्यात् बहु कम्पनम् ॥"

* यहां लयके भिन्न रूप अच्छीतरहसें निगाहमें लेने लायक हे.

* यहां नाटका आमेज लगाया जाता. मुग्धा (स्वकीया) नाइका.

'अति डरतें अति लाजतें, जो न चहे रति बाम ।
ता मुग्धाकों कहतहे, सुकवि नवोढा नाम ॥' जगतविनोद.

## राग शंकरा. त्रेताल ख्याल. जोटा.

मैं तोरी बात मान लीनी नेहनबीनि प्यारी ॥ मैं तोरी बात मान ली ॥ *

अटरियों चलिहो सोर न करहो पेंजन छोडदे हो री ॥ मैं तोरी बात मान ली ॥

अदितराम बचन सुनि भोरी चढी हो ले सीढ़ी चौंकि पलंगवा छतियां मदन रस छाकी रस भीजे दोऊ पिय गोरी ॥ मैं तोरी बात मान ली ॥

---

## राग कलिंगडा. ध्रुवपद. सवैया.

गोकुल चंद सखी निरखों हरखों बरखों सुमनेकि झरी ॥ गोकुल चं ॥ *

आज भले भले भाग सुहाग बहो सुलहो सुखसों सुघरी ॥ गोकुल चं ॥

आदित पाय पिये पद अंबुज प्रेमके पुंजनसों जु भरी ॥

---

'मुग्धा भय जहँ लाज जुत, रति न चहे पति संग ।
ताहि नवोढा कहतहे जे प्रबीन रसरंग ॥' रसराज.

* मुग्धा प्रति नायकउक्ति.

* प्रौढा धीरा.

"उर उदास रतितें रहे अति आदरकी खांनि ।
प्रौढा धीरा नाइका ताहि लीजियत जांनि ॥"

मान लेहो धनि धन्य घरी यह पाय महा मन मोद भरी ॥
गोकुल चं ॥

---

## राग कलिंगडा. त्रेताल ठुमरी.

जय जय जय कृष्ण वासुदेव ॥ जय जय जय कृष्ण वासुदे ॥
कमल नयन घनश्याम मनोहर देव दमन टारत भव भय भय
॥ कृष्ण वासुदे ॥
श्रीनवनीतलाल जिहिं कहियत प्रेम प्यावत जसोमति तन
पय पय ॥
श्री मथुरेश मदनमोहन पिय वल्लभ विठ्ठल ब्रजपति मय मय ॥
कृष्ण वासुदे ॥

---

## राग कलिंगडा. * त्रेताल.

रिसा नीसारि मगा रिगा मगगा मरिगग ॥ रिसा नी सारि म ॥
ममम पपप पप, ध सां धापमगा, मधाधा पप बिध, छाई ॥
रिसा नी सारि म ॥
अदितराम यह, ब्रजपतिजूको, सरिगम संपूरन सुनाई ॥ रिसा
नी सारि म ॥

---

* रिषभ धैवत कोमल और मध्यम मूर्छनासहित न्यास हे. संपूरन भेद हे और बाकी शुद्ध मिलाप लेनां. रिषभ प्लुत नहीं लेनां. रातके तीसरे प्रहर गाया जाय. शांत रस प्रधान हे.

## राग कलिंगडा. दादरातात.

पहरे वारे जवान रे कागज उनकों दीजोरे॥ पहरे वारे जवा ॥*
बिरह अनल तन ताप तपितकी सुध फिरकें तुम लीजोरे ॥
पहरे वारे जवा ॥
ब्रजपतिजु चित चोरसों मेरी तनकी बिथा सब कीजोरे ॥
आदितराम मुख दरस देके सुख करोर बरस तुम जीजोरे ॥
पहरे वारे जवा ॥

---

## राग कलिंगडा. दादरा ताल.

गिरिधारी लाल रे नाम बडो कहांतें जू भयो॥ गिरिधारि लाल रे॥
कोमल करतें गिरिनां उठहि यह सांच हे हमारो कह्यो ॥ गिरिधारी लाल रे ॥
अदितरामकर कंप लगी तब ग्वालन टेर टिकाय लियो ॥ *
जूठी बडाई कहा नंदनंदन यह बल नांजु तिहारो रह्यो ॥ गिरिधारी लालरे ॥
जो उपकार करतहे तुमकों ताकी बडाई सदाही चहो ॥
राधाजूने भ्रोंह मरोरी गिरत गिरी फुनि तातें रह्यो॥ गिरिधारी लालरे ॥

---

* परकीया खंडिता नाइकाकी उक्ति.

* शुद्धापन्हुति अलंकार.

"धर्म दुरें आरोपतें शुद्धापन्हुति जानि ।
उर नांही उरोज ये, कनकलता फल मांनि ॥"

## राग कलिंग त्रेताल.

मालन सेहरा गुंथके लाई ॥ अदितराम आनंदसों बुलाई ॥ मा-
लन से ॥
सुभ दिन जनम जानि ब्रजपतिजु सीस धरत सिरपेच सुहाई
मोतियन माल गरे सुखदाई ॥ मालन से ॥

---

## राग कलिंग. त्रेताल ठुमरी.

जनम जनम में यही पद पाऊं ॥ जनम जन ॥
अदितराम प्रभू वल्लभ मेरे श्रीब्रजनाथें गांऊं ॥ जनम जन ॥

---

## जोटा.

दरसन दीजोजी ॥ महाराजा ॥ दरसन दी ॥
अदितराम अभिलाष हमें ये इतनो संदेशो कीजोजी ॥ दर-
सन दी ॥

---

## जोटा.

चरन धरो मेरे सिर प्यारे ॥ चरन धरो ॥
श्री ब्रजपति बिनति सुनहो तुम अदितरामें भवतें कर न्यारे ॥
चरन धरो ॥

---

## जोटा.

जगजलधीमें डूबो हि फिरतहों ॥ जगजलधी ॥
ये ब्रजनाथ पतित उध्धारक अदितराम यह बिनति करतहों ॥
जगजलधी ॥

---

## राग कलिंग. दिपचंदी ताल.

एरी दई निरदईकों ले आओरे ॥ या छिनु ब्रजपतिपें कोऊ जाओरे ॥ एरी दई नि ॥
उनसों कहो कुबजाके नेह परेजानेरे ॥ स्वारथ अपनेपें जाय बसे मन मानेरे ॥ एरी दई नि ॥
तुमनेह रीति नाहिं जानों ॥ भाँवरसे भोगीरे ॥ एहो श्याम ॥ भाँवरसे भोगीरे ॥ हम जाने प्रीतिकी रीत जातें भई जोगीरे ॥*
मेरो बिरहदवासों देह जरत जिय जातहे ॥ तुम बिनश्याम ॥ जरतजिय जातहे ॥ आदित जु ससकत सास उसास हिये न समात हे ॥ तुम बिनश्याम ॥ हिये न समातहे ॥ एरी दई नि ॥

---

## राग परज कलिंगरा. त्रेताल.

चलोरी चलोरी महाराजके जैयें गुनि जन मिलके बधाई दईये ॥ चलोरी चलोरी महारा ॥
अदितराम जीवन धन प्रगटे, श्री ब्रजनाथके दरसन पैयें, हीरा मोतियनकी नोंछावर लईये ॥ चलोरी चलोरी महारा ॥

---

* वियोग सिंगार. प्रलाप. उद्वेग. दक्षनायक.

## राग जोगी कलंगरा. त्रेताल.

मन द्रढ करि तुम ध्यांन धरो ॥ मन अपुनेसो ॥ परमारथको काम करो ॥

तनुज तिया धन आस तजो ज्ञान भक्ति तरवार सजो ॥

काम क्रोध मद कारि गजो ॥ देहादिक अभिमान दहो

परमानंद स्वरूप लहो ॥ आदित ब्रजपति चरन गहो ॥

---

## राग परज.* एक्का ताल.

नीसा नीध नीसा नीध पप मध धनी धमग पगा रिसा सासा-

सा मम गा मधा नी नी सा सा नी धाधाप मध ॥ नी ॥

गगगा मम धा ससस निसा निध नीधध प मग मप धध प मध

नीनि सा धधप मध ॥ नी ॥

गंधार मध्यमसों सुरभर लेत सुच्छम सुरसों बनाय ब्रजपति

हित आदित देत ॥ नी ॥

---

## राग परज त्रेताल. ठुमरी.

कहा करूं न मानेरी सखीरी मोर मुगुट वारो धीठ लंगर डगर

चलत पानीयां भरत ठिठुली करत॥ कहा करूं न मानेरी ॥ *

---

* वसंती ओर पूर्वीका मिलापहे. मध्यम दो हें. रिषभ धैवत कोमल हे. संपूरन जाती हे रातके दो तीन बजनेके बख्त गाया-जाय. सिंगार व शांत रस ( भक्ति ) प्रधानहे.

* प्रेमगर्विता.

ब्रजपति जु मोये मानत नांहि बार बार मोसो बरजोरी करत ॥
कहा करूं न मानेरी ॥

## राग परज. त्रेताल. चतरंग.

सांसां नीध पम धसां धनीनीसां सांसां नीध पप मध सां नी
धमग सासा गग मध मध नी रेंरें सां नीरेंसांनि धध ॥ सांसां
नीध पम धसां ॥
अदितराम चतरंग बिधसों करि ब्रजपति रिझवत तनन तान
तन * तक्किट तक्किट तक्किट धिधिनत किटा धिनतकिट धिन
किटधा ॥ सांसां नीध पम ध सां ॥

## राग परज. असवारी ताल.

ब्रजनाथ तिहारे चरन कमल पर बलजाऊं ॥ ब्रजना ॥
सांवरी सूरत मोहनी मूरत आदित देखत हियो सराऊं ॥ ब्र-
जना ॥

## राग मारु ताल दिपचंदी.

चल चल चल सखी मदन मोहन पिय बेंन धर्यो ॥
सुन सुन सुन धुनि सप्त सुरन मिल राग भर्यो ॥
श्री जमुनां तट सघन कुंज द्रुम बेलि जुहि ॥*

* मृदंगके शब्दों दुगनकी लयमें गाये जांय.
* संघट्टन उद्दीपनहेतु उत्प्रेक्षालंकार दूतीउक्ति.

पूरन चंद सरद निस बरखत अमृत फुहि ॥
यह सुनि उमगी चली सोलह सिंगार किये ॥
पियके प्रेम बस भई श्री ब्रजपति दरस किये ॥
दोउ उमगी आनंद मिले मन हरख हिये ॥
अदितराम छबि निरखि वारत तन मन धन जिये ॥

---

## राग मारु. ताल दिपचंदी.

मेरो चितही चोर उठि भोर गये ॥ कहां देखों महाराज ॥
मोसुं छल बल कर छल गये ॥
एरी तो मेरो तो जिया अकुलाय ॥ ब्रजपति जु बिनां न सुहाय ॥
अदितराम एसी प्रीत सुनत हरि दरस दिये ॥ निरखत आनंद मग्न भई भुज भरि भेट लिये ॥

# होरीके पद.

## राग सोरठ. ताल दिपचंदी.

होरी खेलो रीझ सखीरी उतते आये श्याम ॥ होरी खेलो री ॥*
संग सखी सगरी लेहो तुम सज अन मोले दाम ॥ होरी खेलो री ॥
केसर घोर लगाओ पियकों बसकरहो या ठाम ॥
गुलालकी अंधियारीमें ले चलि बरसाने गाम ॥ होरी खेलो री ॥
अदितराम एकंत पायकें पेहेराओ बसन सुबाम ॥
नाच नचाय भरो गाढे भुज झीतो श्याम सुखधाम ॥ होरी खेलो री ॥

---

## राग सोरठ. ताल धमाल.

होरी खेलो नां दैयां बरजोरी करत बलभैया ॥ होरी खेलो नां दैयां ॥ *
ब्रंदावनकी कुंज गलिनमें नाचत ततथई ताथैया ॥ होरी खेलो नां दैयां ॥
कुल नारिनकी कहानि तोरके गहे जात गहरी छैया ॥
अदितराम रस रंग भिजोये फगवा लेत चित चहैया ॥ होरी खेलो नां दैया ॥

---

* नायका प्रति सखी उक्ति विपरीत रतिउपदेस.

* भविष्यत गुप्ता.

## रागिनी झिंझोटी. गजल.

(अ

कहांसें सीखेहो ये श्यामजु एसे छलबल ॥ होरीके ह्
तुमने मचाईहे गलबल ॥ कहांसें सीखेहो ये श्य।
छलबल ॥
काहूके नेन नचातेहो सनम् श्री फल चोरिपें होतिहे खल रीको
लरकपन छोडदे नादान प्यारे सरमके मारे झुकि जात
लबल ॥ ाहूकी
गारियें देतेहो सिरे जाहिर दिलमें ये होतिहे तलबल ॥ *
औरतें खीजके आवेगी जब भाग जायगें तुह्मारे दलबल ॥
फेर पकरकें न्याजनी करके नाच नचावेंगे बजाकें धलबल ॥
अदितराम झतिके नगारे बजाय हेरत सब होवेगें तिहारे ब-
लबल ॥

---

## राग देशी जिल्हा. (आधा) त्रेताल.

एरी बेरी आयो फागुन मास ॥ श्याम मिलनकी भईहे आस
एरी बेरी आयो फागुन मा ॥ *
द्रुम बेली चहुं ओरें छांई ॥ सोतो मोरे ही मन भांई ॥ श्याम
मिलनकी भई हे आस ॥ बेरी आयो फागुन मा ॥
गुलालकी धुंधरमें धसकें ॥ ब्रजपति अंक भरेंगें हसके ॥
अदितराम कहुं नाहिन त्रास ॥ कहा करेगी ननद अरु सास ॥
श्याम मिलनकी भई हे आस ॥ बेरी अयो फागुन मास ॥

---

* बिब्बोकहाव.

* सखीसें उक्ति. अभिलाष.

## राग काफी जिल्हा. ताल दीपचंदी.

श्याम सखा संग होरी ॥ खेलत श्याम सखा ॥
पिचकाई मारतहे केसर कीच मचोरि ॥ होरी खेलत सखा ॥ *
सुगंध सन्यो अबीर डारत हे भरि भरि झोरि ॥
राम गुलाल गगनलों घुमड्यो नंदजूकी पोरि ॥ होरी श्याम सखा ॥

---

## राग काफी जिल्हा. दीपचंदी ताल.

खेलत जमुनां तीर ॥ होरी खेलत जमुनां ती ॥
ताल मृदंग उपंग चंग डफ बाजत सरस मंजीर ॥ होरी खेलत जमुनां ती ॥
यह सुनि राधा अगाधा ले सखी आई भूषन सज चीर ॥
केसरकी पिचकाई मारत मच्योहे कीच अंजीर ॥ होरी खेलत जमुनां ती[1] ॥
अबिर गुलालकी धुंधर करकें पकरे गोविंद बल बीर ॥
अदितराम प्रभु प्यारी प्रीत बस भये रति रनधीर ॥ होरी खेलत जमुनां ती ॥

---

## राग दरबारी कानरा. धीमा तेताला.

रस बस भये मोहन राधा संग होरी खेलत ॥ रस बस भ[2] ॥

---

* अतिशयोक्ति अलंकार.

१ संयोग सिंगार स्पष्ट उद्दाम विलास.

२ सिंगार उद्दीपनसंग्रह.

अदितराम आनंद नंद घर अतर गुलाब केसर झेलत ॥ स्व
बस में ॥

## राग नायकी कान्हरा त्रेताल.

गहरि गुलालकी धुंधरमें धसकें हसिके भरत पिय प्यारीको
अंक ॥ गहरी गुलालकी धुंध ॥
आदित उदित मनमथ बस मोहन मनमें मनावत न काहूकी
शंक ॥ गहरी गुलालकी धुंध ॥ *

---

* असपष्ट उद्दाम विलास छेकानुप्रास.

## राग माला. त्रेताल.

### आसावरी.

तू चल तू चल यह औसर है नीको श्री ब्रजपति तोये बोले ॥
तू चल तू ॥ *
मान छांड मांनिनि मत मद कर वेहे मनमथ मथ जोले ॥ तू
चल तू ॥

### सारंग.

तेरो ध्यान धरतहे निस दिन ससकतहे हरि होले ॥
तलप तलप पल पल घरि घरि दिन मास जात जुग तोले ॥ तू
चल तू ॥

### गोडसारंग.

जबहों गई उनके समीप तब ऋदे ग्रंथि सब खोले ॥
कर जोरों हों पाय परोंरी माई तुव बिन उनको दुख को ले ॥
तू चल तू ॥

### धनासरी.

व्हे अधीर धीरज नहीं धारत तू क्यों करत है रोले ॥
आज कही जो मानेरी सजनी मोकों लई तें मोले ॥ तू चल तू ॥

---

* मध्यम मान वर्णन. मानविमोचनार्थ उत्तमा दूतीकी उक्ति विरह निवेदन, प्रेमवर्णन, व संघट्टनमें उत्तम कौशल्य बताया है. उत्तर प्रत्युत्तर साथही है. संयोग सिंगारभी दिखाया है. नाइकाका सिंगारकी साथ अभिसार बताया है. शुक्लाभिसारिका व धीरादि भेद दाखिल हैं

## मालसरी.

सुनि मृदु बचन नेक मुसकांई बचन कही कछु ओरे ॥
पांति प्यारी लिखि कर कमलन तामें अच्छर यह जोरे ॥ तू चल तू ॥

## नट.

रवीकी किरन प्रचंड प्रबल अति छोरे नहीं तुव सोरे ॥
हों नहीं मांनो मनावो ओरें जो करहे बहु थोरे ॥ तू चल तू ॥

## पूर्वी.

पांति पटक दई करतें लिखि भोंह जुगल जु मरोरें ॥
खेल खिलार सखी गहि सोच सितरनकों हि टटोरें ॥ तू चल तू ॥

## मारवा.

सखी सुबुध सब समझ गई तब फेर कहत हसि होरे ॥
पिय हिय हियरा जटित पदक हे तामें लीखि तें ओरे ॥ तू चल तू ॥

## गोडी.

अपुनो आपही रुप सुधा रस निरखि कहा चित मोरे ॥
प्यारी प्यारी तेरी बलहारी यह संदेह तू छोरे ॥ तूचल तू ॥

## रेनकी पूर्वी.

मृदु बचन सुनि मुदित भई सखी करसों कर जुग जोरे ॥
ठाडी भई मद माती भांतिन भांतिन साज संजोरे ॥ तू चल तू ॥

## यमनकल्याण.

पायन जेहर झनन झनन झननन झननन झंकोरे ॥
नेवर ठमकत ठनन ठनन ठननन ठननन ठंकोरे ॥ तू चल तू ॥

## सोरठ.

लेंगो लाल जरदार साज सज सने सुगंधित छोरे ॥
किंकनी कल रव लसत चलत मग सुलप लंक लहकोरे ॥ तू चल तू ॥

## वागीश्वरी.

हरि कंचुकी जरकसी सोहे सारी केसर रंग बोरे ॥
कर कंकन मुदरी लसे बाजुबंध सुभग सुडोरे ॥ तू चल तू ॥

## नायकी.

छाई उरोजनकी छबि यों बिधि कहा कहुं मति थोरे ॥
मनमथ मन गढ बस करि दुंदुभि उलट किये दुहुं ओरे ॥ तू चल तू ॥ *

## मालव.

कंठसरि दुलरी तिलरी चोकी चमकत तन गोरे ॥
अंग सुगंध मांनो मलयाचल बहत अनिल सुछोरे ॥ तू चल तू ॥

## बिहाग.

नक बेसर सोहे भ्रौंहें बिच बेंदी बनी कछु ओरे ॥

---

* गम्योत्प्रेक्षा.

बिन अंजन खंजन मदभंजन अंजन अखियां ओरे ॥ तू चल तू ॥ *

## केदार.

जग मग जोत होत ससि मुखकी बिन कलंकसी ओरे[१] ॥
अधर लाल तंबोल विराजत झुमकत श्रवन हिलोरे ॥ तू चल तू ॥

## मालकोष.

चादर चहुं दिसतें ढारि नांहिन उपमा कवि खोरे ॥
श्वेत बसनसों ढांपि पदक सोदागर निकसो ओरे ॥ तू चल तू ॥

## हिंडोल.

गज गामिनि ज्यों काम कामिनी भामिनि चलि सुभ पोरे ॥
जिंही नेन भर देखियत तिनकों झटपट हठ तोरे ॥ तू चल तू ॥

## परज.

जेसें सरित सिंधुपें तेसें पिय सन्मुख वेहे दोरे ॥
झलकत झांखि पियको मन बिबस भयो तिंहि ठोरे ॥ तू चल तू ॥

## सोहनी.

भुज भरि अंक भरे पिय प्यारी हस रस बस कस तोरे ॥
चंद मुखी ससकत नख छतसों बिबस भई तन मोरे ॥ तू चल तू ॥

---

* छेकानुप्रास.

१ अधिक तद्रूपक.

## कलिंगरा.

काम कलासी करत केलि रस रेलि बढी दोहु ओरें ॥
मुख सुवास परसन आये अली गुंज गुंज बहु भोंरे ॥ तू चल तू ॥

## झिंझोटी.

कोक कला विधि करत केलि जल थल जहां सुमन सुझोरे ॥
नित प्रति यह सुख बिलसो राधा माधो ब्रजकी खोरे ॥ तू चल तू ॥

## देशी जिल्हा.

यह लीला सेवत जो तिनकों श्रीहरिजु चित चोरे ॥
अदितराम प्रभु प्यारी निरखत त्रिविध ताप तन तोरे ॥ तू चल तू ॥



## जो जो राग व ताल बतायगयेहैं तदनुसार गानेके लिये

### साहित्य शांत.

किते कर्म करे ताके कोंगरा कठोर कढे करताकी कौतुक करतू-
तिको किल्लाहे ॥
जोरू ओ जमीन जर जोग जंग जुरे जामें जोर जग्यो जात
जीव जीवनको जिल्लाहे ॥
आदित उदित एक राम रति झीते एक रीते हाय हाय कहे
हारन के हिल्लाहे ॥
दुनि दुनि दामिनि ज्यों दमकि दिखात तेसें फूल्यो फल्यो
फेल्यो फब्यो होत फनां फिल्लाहे ॥ किते ॥
हौंसतें न हरिहीकी सेवा करि मंदिरमें तेसें गिरि कंदर नां
तप्यो तप जाईतें ॥
रजोगुनी राजनकी आसतें न प्यास बूझी सुमतीके संगसों
नां कुमति भजाईतें ॥
रवीराम आनंदके कंद ब्रजचंदजूकी अमल कथाकों नांहि
यथामति गाईतें ॥
कियो नही स्वारथ नां कियो परमारथ यों अकारथ अनमूली
उमर गमाईतें ॥ हौंसतें ॥
कथाऽकथा होत जोऊ चित्रकाव्य करे तोऊ हरि नांम बिनां
कछु काजनां सरतुहे ॥
कहत अदितराम वासनासों कियो काम कियोऽकियो होत हित
सेवा नां करतुहे ॥

मन अभिमान जान गुरुपद परसे तो परसेऽपरसे होत प्रेमनां भरतुहे ॥
जियोऽजियो होत नहिं जाने परमारथकों दियोऽदियो होत दान देईकें लरतुहे ॥ कथा ॥
यह जग जालमांही मगन रह्योहो ताहि देके सत संग भक्त-जन भाव कीजिये ॥
मनकी ये वासना बिसास नां कराओ कछु, होऊ यह सुमति कुमति मत छीजिये ॥
कहत अदितराम सुनो यह मेरी आस छोरि जमपास खास दासपद दीजियें ॥
एहो ब्रजनाथ मोये कीजियें सनाथ भवपाथ साथ तेंही नाथ हाथ गहि लीजियें ॥ यह ॥
आप पाप कापवे सुजान समरथ्थ जानि धाय आय पाय पर्यो प्रेमपथ पारिये ॥
आदित उदित अब शरणकी लाज तोहि प्रेमहि नहीं काज कहुं नेहसों निहारिये ॥
स्वास कास सरितासों पूर पर्यों हे पानि देखत अथाह थाह कहा बिध धारिये ॥
व्याधिहीके बारिदमें बूड्यो बह्यो जात ताहि बांके ब्रजनाथ बेगि बांहि गहि तारिये ॥ आप ॥
धन हित धाय धाय धाम धाम धंध कियो दियो नहीं दान दुःख दागतें दहानोहे ॥
कलमकी काती करि काटे केते केते कांध आंध अज्यो चेत भव बारिध बहानोहे ॥
खरच्योनां खायोनां खेर खुशी पायोनां गोविंद गुण गायोनां चलत चहानोहे ॥

आदित कहत आयो मूठि मजबूत बांधि पाछे पछतायके पसार पुनि जानोहे ॥ धन ॥
लोभ ललचानो चित इत उत उड्यो फिरे पीय पीय पापी पर लहुतें अघातहे ॥
माधुरीसी सुबानि करि गुंजत गमार आगें आदित अनूप अभिमानतें उछातहे ॥
कमलापति कृष्णकी कीरत कहुं न कहि कुच्छित करि कामना कलुख करातहे ॥
ममता मनाय मूढ मानतें न मात मग मछरसों महा मोहमांहि भचि जातहे ॥ लोभ ॥
परम पुनीत पाय पानी परसेतें शिव शिवजु कहाये बेद नेति नेति गात गात ॥
आदि कल्पतरु कहे लहे लाभ जातें सब रवीराम रूप एसो जाको नां पात पात ॥
सगुन सरूप सांचो निर्गुन निरंजन ये कहेतें कह्यो न जात जातें यह बात बात ॥
जगको जनेता नेता चेता चित्त चित्त कोई कोन जोनि जायो सोई जानी नही जात जात ॥ परम ॥
तन तरुनाई आई तादिनतें तक्यो भाई तरुनी तमासे तांई ओर तुक तांनमें ॥
कछू नां बिचार करे नेकहू न धीर धरे भरे मत्र भोगि भांति भांतिन अभांनमें ॥
रवीराम रसनातें राम रटे कसनातें कपट कुटिलतातें काहूकी न कांनमें ॥
एरे मन मेरे महा मोह मांहि मत मांच्यो ममता मनाय मद मातो मरे मांनमें ॥ तन ॥

उत्तम जनम पर करी नां कमाई कछु उम्मर गमाई एति कोऊ कांम नांयगें ॥

बाई ओर माई भाई कोऊनां सहाई सब स्वारथके सगे लगे भगे सब जायगें ॥

रवीराम पूर प्हेल पूल करो पर्मारथ काल बिकराल तेंही सबे पछतायगें ॥

करिकें सुधूमधाम धधक धुसेगो तब धरा धन धांम सब धरे रहजायगें ॥ उत्तम ॥

हरिहीकी प्रीतसोंही धृवराज पाये धृव तेसें प्रहलादकों उगार्यो सोई जानले ॥

गजकों ही तार्यो त्यों अजामिल उगार्यो तेसें शंकरको संकट निवार्यो व्रक मानले ॥

कहत अदितराम तारवेको नाव हरि काम पूरवेको एक कल्पतरु ठानले ॥

सुखके करनहार दुखके दरनहार अघके हरनहार हरिकों तू मानले ॥ हरि ॥

कोमल अमल दल कमल विमल कल कलिमलके दहन विमल वितरनहे ॥

भक्तजन गन मन मनन करन सदा सुमन धन सघन विघन जरनहे ॥

उपमा कहालों कहों बरनी न जात मोपें राजे अति सुवरन ओ तारन तरन हे ॥

हरन संसार भय करन धरनि श्रेय अशरन के शरन ब्रजनाथके चरन हे ॥ कोमल ॥

## साहित्य-

विद्या गुन कूप जल गायनको दूध और बाग ओ बगीचा फूल फलेई रहतहे ॥
नित नित लेत ताकों देत दूनो दूनो करि जोऊ दुखात तोऊ सिरपें ये सहतहे ॥
संचयतें रंचयसो बढेनां बिनास होत तातें यह सांचि रवीराम जू कहतहे ॥
एरे धनवान सुनो खरचेतें खेर खूशी खुवही खजाने खाने खासेई लहतहे ॥ विद्या ॥
जहां सुरसती तहां सोतिनको दावा होत दाता देत दान देखि छयसों छिपे छहो ॥
आदित उदित सूरसीस कटे घटे शंका तापे तू तरलता ले लाभ लखि व्हां लहो ॥
नांहि खेहों नां खिवेहां नांहि देहों नां दिवेहां सुतन सिखेहो छांडिजेहो नां कहुं अहो ॥
संपति शयानी तेनें सूमसों सगाई सजि साचे सनमान सनी सुखसों सदा रहो ॥ जहां ॥
सूमके सुभावकों सराहि कहुं कोन आगे काहुके दियेको दान दिलमें दहेकोहे ॥
भूमिमें रहे तो रहो एकतें अनेक साल राजतें गहे तो गहो नाहिन बसेकोहे ॥
आदित उदित चोर चोरि कर जाओ भले दैवीगत जान दुःख सिरपें सहेकोहे ॥
दूने दुःख दिलकों दे दियो सुत तोही दाम स्वारथ बिनांही कहुं देवेको न एको हे ॥ सूमके ॥

भस्मकों विभूती कहे कृष्ण तजि कंज गहे वह हित लावें हर गौर करपूर में ॥
सोति सुरसति ताको संग जन्महीतें करे रवीराम कहे यातें रहत करूर में ॥
मेरो पिता पाथोदधि अंजली अगस्त पियो भृगु भगवाने लात दीनीही गरूर में ॥
जाहितें जनावों हों जाहिर जग सज्जनकों दुज जन जाती जानि जाऊं नां जरूर में ॥ भस्मकों ॥
मेरी मत माफ मागों माय मन मानतपें कहों एक साची सुचताईकी सुचारी पें ॥
अमला कहत तोऊ समला सुजान जाने विमलाकी कीरति सो जगत जथाऽरि पें ॥
जाको संग तूंही सरे ताकों अंध धुंध करे रवीराम रची जो न सांची अवधारी पें ॥
कंज नेन कृष्ण सोई कमलापति व्हेकें आप पोढत कयों पतालमें पंनग पथारी पें ॥ मेरी ॥
जोई हे चतुर नर चित्र चतुराइनतें समझ शयानी करे आप मन मांनियें ॥
बुद्धि बिन मूरख जो पर परतीत राखि काजकों चलावे सो सुठायो तिहि ठानियें ॥
रवीराम ताकों सांचि कहे कोन सुने कोन यदपि कहे सुनेतो मननां पतांनियें ॥
मनहीसों समुझे नां काहूकी कही न माने सो तो ये खरोई खरो खर नर जानीयें ॥ जोई हे ॥
सीतल सरस गुन सुरनर सराहे त्यों सुच्छता सुभाव सोई कहीनां सकतमें ॥

जाहीकों परस पाय पातकी पवित्र होत परम पुनीत पद पा-
वत पगतमें ॥
यातें गंग बिनय बखांनों बहु बांनी बस जगकी जनेता जाही
जीवन लगतमें ॥
आदित उदित एसी तू ही नीच लेत मग ताहिकों निवारवे को
सकत जगतमें ॥ सीतल ॥
सज्जन सुजान जानि सुनो सबें सांची कहों नारी ओर नाली
एक श्यानी बनी बालीहे ॥
देखतकी श्यानी पर म्होतकी निशानी फेर करे धूर धानी जम
जातनाकी ज्वाली हे ॥
आवतकी आछी फेर फूटतकी पाछी परे रवीराम मांही तम
उपर उजाली हे ॥
एक नाली लगे गिरि गाढेसे गिरत जाल कोन गत होत जाकों
लगत छनाली हे ॥

## सवैया.

स्वाधिन हे घरकी घरुनी बरनी रविराम सुरूप सराहे ॥
तोऊ कुजात कुनारिको संग करे सोई नीचमें नीच खराहे ॥
ज्यों सर पूर भरे जलकों तजि काक पिये पय कुंभ भराहे ॥
गारिही खात झपाटही जात पुनि फिर आत न लाज जराहे ॥

## दोहा.

गायनकों त्रण देत जग, पन्नगकों पय पान ॥
त्रुणतें पायस होत त्यों, पयतें विष हि निदान ॥

## सवैया.

पात्र कुपात्र दिये कछु दानही तेसेही रूप रचे रवीराई ॥
गायनकों त्रण देत दया करि, पन्नगकों पय पान कराई ॥

कांसहूतें सुध पायस होत सुपायसतें विष होत सिवाई ॥
या विध दान दिये बिन जानहु ताविध को फल ताहि दिखाई ॥

## कवित.

अयस तपित मांज पयस पर्योपें पानि नाम नां लखात तेसे बुद्धि बिसराईये ॥
सोई जल नलिनीके पातनपें पसर्यो सो मांनो मोति माल घि-लि मन दरसाईये ॥
रविराम सोई वारि सागर सुसीप मध स्वातिलें झरेतें जातें मुक्ताफल लाईये ॥
याहि विध दान देत परउपकार काज पात्र ओ कुपात्र तेंहि तेसो फल पाईये ॥

लयके भिन्न भिन्न रूपकी प्रतीति होनेके लिये नीचेके कोठेमें ठाह दुगनके क्रमसें बतायाहे सो निगाहमें लीजियेगा.

## राग. कल्याण. त्रेताल.

### ताला वृत्ति लय.

गा रे गा आ | सा सा रे ए | ध नी सा ग | रे सा नी ध |
प प ध सा | नी सा ध नी | सा रे ए ग | रे सा आ सा | गा.

---

### अर्ध ठाह लय.

गा रे गा आ सा सा रे ए | ध नी सा ग रे सा नी ध | प
प ध सा नी सा ध नी | सा रे ए ग रे सा आ सा | गा.

---

### ठाह लय.

गा रे गा आ सा सा रे ए ध नी सा ग रे सा नी ध | प प ध
सा नी सा ध नी सा रे ए ग रे सा आ सा | गा.

---

### दुगुन लय.

गा रे गा आ सा सा रे ए ध नी सा ग रे सा नी ध प प ध
सा नी सा ध नी सा रे ए ग रे सा आ सा | गा.

---

### चुगुन लय.

गा रे गा आ सा सा रे ए ध नी सा ग रे सा नी ध प प ध
सा नी सा ध नी सा रे ए ग रे सा आ सा | गा.

---

## अर्ध आड लय.

गाँ रे गा आ गा रे गा आ सा सा रे ए | ध नी सा ग रे
सा नी ध प प ध सा | नी सा ध नी सा रे ए ग रे सा आ सा | गाँ.

## आड लय.

गा रे गा आ गा रे गा आ सा सा रे ए | ध नी सा ग रे सा
नी ध प प ध सा नी सा ध नी सा रे ए ग रे सा आ सा | गाँ.

## तिगन लय.

गा रे गा आ गा रे गा आ सा सा रे ए ध नी सा ग रे सा
नी ध प प ध सा नी सा ध नी सा रे ए ग रे सा आ सा | गाँ.

फिर आगें इसी तरह लयके भिन्न स्वरूपमें बिठाय लेनां. दे-खियें पृष्ठ ११९.

# ताल त्रेताल मात्रा ४.

सम



# ताल चौताल मात्रा ६

सम



# ताल आडचौताल मात्रा ७.

## सम.



# आश्रयदाताके मुबारक नाम.

| नाम. | मुकाम. | ग्रंथसंख्या. |
|---|---|---|
| नामदार महाराजा श्री बालसिंहजी .... | वढवाण. | १०० |
| नामदार नवाब साहेब श्री बहादुरखानजी | | |
| हा. रा० रा० पुरुषोत्तम रायजी .... | जुनागढ. | ५० |
| नामदार महाराणा श्री फतेसिंहजी | | |
| हा. कविराज शामलदानजी .... .... | उदेपूर. | २५ |
| शेठजी जीवनदास अबजी सुवाली.... .... | मुंद्रा. | २० |
| नामदार महाराजा श्री भगवतसिंहजी .... | गोंडल. | १० |
| राओल श्रीहरिसिंहजी रूपसिंहजी .... .... | भावनगर. | १० |
| शीघ्रकवि पंडित श्री गोवर्धन लालजी ऊर्फ | | |
| गट्टुलालजी .... ... .... .... | मुंबई. | ५ |
| शेठजी केशवजी दामोदरभाई .... .... | ,, | ५ |
| नामदार महाराजा श्री वखतसिंहजी | लुणावाडा. | ५ |
| नामदार दिवान साहेब शेर महमदखानजी | | |
| हा. गांधर्व हिरजी. .... .... | पालनपूर. | ५ |
| ,, ठाकोर साहेब सूरसिंहजी .... .... | वीरपर. | ५ |
| ,, ,, वखत सिंहजी .... | वळा. | ५ |
| ठाकोर साहेब श्री हरिसिंहजी .... .... | ध्रोल. | २ |
| कुमार श्री माधवसिंहजी .... .... .... | चुडा. | २ |
| महाराजा गोस्वामी श्री गोकुलेश लालजी.... | जुनागढ. | ५ |
| कुमारश्री अजितसिंगजी स्व. ध्रांगध्रा राजकुमार कोलेज | राजकोट | ५ |
| जसदण प्रिन्सिस.... .... .... .... | ,, | २ |
| कुमारश्री अखेराजजी .... .... .... | ,, | २ |

| नाम. | मुकाम. | ग्रंथसंख्या. |
|---|---|---|
| कुमारश्री तखतसिंहजी ( स्व. माणसा ) | राजकुमार कोलेज राजकोट | २ |
| ,, वजेसिंहजी स्व. लाठी .... | .... ,, | १ |
| ठाकोरसाहेब श्री करणसिंहजी .... | .... लखतर. | १ |
| कुमारश्री केसरीसिंहजी .... .... | ....जामनगर. | ६ |
| ,, नारसिंहजी .... .... | .... ,, | २ |
| ,, रामसिंहजी .... .... | .... ,, | २ |
| राओ बाहादुर बेचरदास बिहारीदास | ....नडीयाद. | २ |
| ,, ,, मणीभाई जसभाई | .... वडोदरा. | २ |
| रा० रा० झवेरीलाल उमयाशंकर.... | .... मुंबाई. | १ |
| रा० रा० मनसुखराम सूर्यराम .... | .... ,, | ४ |
| रा० रा० ओच्छवराम नानाभाई .... | .... ,, | २ |
| रा० रा० बाबु किशोरी मोहन .... | ....जामनगर. | २ |
| रा० रा० मामद भाई .... .... | .... ,, | ३ |
| ,, अल्ला रखाभाई.... .... | .... ,, | २ |
| ,, नरसिंहप्रसाद हरिप्रसाद | .... जुनागढ. | ६ |
| ,, मंगलजी गवरीशंकर .... | .... ,, | ३ |
| ,, महादेव देवचंद .... | .... मोरबी. | १ |
| ,, करसन पुंजाणी .... | ....जामनगर. | १ |
| आचार्य नथु मोतीराम .... | .... ,, | १ |
| काशीराम बजीभाई .... | .... ,, | १ |
| रा० नथु रतनशी .... .... | .... ,, | १ |
| ,, मेहेता छगनलाल सदाशंकर | .... ,, | १ |
| ,, अमृतलाल झवेरभाई .... | .... ,, | १ |
| रा० रा० गोपालराव बलवंत .... | .... ,, | १ |
| ,, मोरोपंत .... .... | .... ,, | १ |

| नाम. | | मुकाम. | ग्रंथसंख्या. |
|---|---|---|---|
| रा० रा० | त्र्यंबकलालजी .... .... .... | जामनगर. | १ |
| रा० | भोजराजजी बापुभाई .... .... | ,, | १ |
| ,, | जुगतराम गंगाराम .... .... | ,, | १ |
| | झाला दादुभा मुलुजी .... .... | ,, | १ |
| | मनोरंजक पुस्तकशाला .... .... | ,, | १ |
| रा० | मेहेता नथुराम मोनजी .... .... | ,, | १ |
| ,, | मुलचंद काशीदास .... .... | ,, | १ |
| ,, | नारदलाल शिवलाल .... .... | ,, | १ |
| ,, | शेठजी प्रभाशंकर जटाशंकर .... | ,, | १ |
| ,, | मेहेता रंगीलदास शिवशंकर .... | ,, | १ |
| ,, | हरजीवन रुपशंकर .... .... | ,, | १ |
| ,, | रंगीलदास कल्याणजी .... .... | ,, | १ |
| ,, | मगनलाल राजाराम .... .... | ,, | १ |
| ,, | केशवलाल मुगटराम .... .... | ,, | १ |
| ,, | बारोट जबर मुलुभाई .... .... | ,, | १ |
| ,, | आचार्य गिरजाशंकर भगवानजी.... | ,, | १ |
| मि० | अबास चाकर .... .... .... | ,, | १ |
| रा० रा० | मानशंकर रुपजी .... | खंभालीया. | १ |
| | पंड्या प्रगटशंकर वासणजी. .... .... | ,, | १ |
| | मेता गवरीशंकर प्राणशंकर .... .... | ,, | १ |
| रा० | दयालजी .... .... .... | ,, | १ |
| | शेठजी मुलजी कल्याणजी .... | ,, | १ |
| रा० | जुठा नानजी .... .... .... | ,, | १ |
| ,, | कल्याणजी नारणजी .... .... | ,, | १ |
| | साहेबजादा श्री सुलतान महमदखानजी. | जुनागढ. | १ |

| | नाम. | मुकाम. | ग्रंथसंख्या. |
|---|---|---|---|
| | डाक्तर बापालाल कालिदास. | .... जुनागढ. | १ |
| रा० | फुलशंकर गवरीशंकर .... .... | ,, | १ |
| ,, | आणंदलाल व्रजदास .... .... | ,, | १ |
| ,, | ईश्वरलाल अमरजी .... .... | ,, | १ |
| ,, | जयसुखलाल भगवंतदास .... | ,, | १ |
| ,, | नरसिंहप्रसाद हरिप्रसाद नाणावटी | ,, | १ |
| ,, | केशवजी वीरजी .... .... | ,, | १ |
| ,, | प्राणशंकर कल्याणजी .... .... | ,, | १ |
| ,, | जयशंकर तथा त्रिकमराय .... | ,, | १ |
| ,, | छोटालाल जादवराय .... .... | ,, | १ |
| ,, | वेणीशंकर भवानीशंकर .... .... | ,, | १ |
| ,, | नर्मदाशंकर उमैयाशंकर .... | ,, | १ |
| ,, | अमृतलाल दयालजी .... .... | बगसरा. | १ |
| रा० रा० | गवरीशंकर उमैयाशंकर .... .... | बाटवा. | १ |
| रा० | धरमशी मोनजी .... .... | पोरबंदर. | १ |
| | शेठजी धनजीशा जामाजी डाक्तर | महुवा. | १ |
| रा० | कालीदास देवचंद .... | जाफराबाद. | १ |
| | वकील अभेचंद कालीदास .... | जेतपर. | १ |
| रा० | मोनजी वीरजी. | मुलीला ( काठियावाड ) | १ |
| | भट्ट वल्लभराम मुलजी .... .... | गोंडल. | १ |
| रा० | कुंवरजी गगजी.... .... .... | लुणीधार. | १ |
| ,, | छोटालाल गिरधर .... .... | बाबरा. | १ |
| ,, | रुदरजी गुलालभाई .... .... | धोराजी. | १ |
| ,, | बाबाराव मयाचंद देसाई .... | बोटाद. | १ |
| ,, | वशराम पीतांबर .... .... | राजकोट. | १ |

| | नाम. | मुकाम. | ग्रंथसंख्या. |
|---|---|---|---|
| | आचार्य वल्लभराम हरिदत्त | ....राजकोट. | १ |
| रा० रा० | गोविंदराव आपाजी .... | .... द्वारिका. | १ |
| रा० | वाघजी चत्रभूज .... | .... ,, | १ |
| ,, | नरसिंह प्रसाद रेवाशंकर | .... ,, | १ |
| | मेता बावाभाई राघवजी | कच्छभुज. | १ |
| | आचार्य प्रभूजी प्रजाराम | .... ,, | १ |
| रा० | दुर्लभदास कल्याणजी .... | .... ,, | १ |
| | जरादी उमरसी मावजी.... | .... ,, | १ |
| रा० | गवरीशंकर विजयशंकर | अंजार. | १ |
| | कच्छ तरंग सभा .... | .... ,, | १ |
| | ओझा वजेशंकर कल्याणजी | .... ,, | १ |
| | रावसाहेब श्री खेंगारजी लाइब्ररी | ,, | १ |
| | वोरा माणकलाल काशीराम | .... ,, | १ |
| रा० | कल्याणराव भवानीशंकर | .... ,, | १ |
| | दवे प्राणजीवन चत्रभुज | .... तेरा. | १ |
| | पंड्या प्रेमजी लाधाभाई | .... ,, | २ |
| | पंचोली कहानजी केशवराम | .... ,, | १ |
| | गोरजी पीताम्बर पासवीर | .... ,, | १ |
| रा० | मोरारजी भाणजी .... | .... ,, | १ |
| | पंड्या भगवानजी भवानीशंकर .... | ,, | १ |
| | व्यास शिवशंकर लालजी | .... ,, | १ |
| | जोशी नारणजी पीताम्बर | .... ,, | १ |
| | रामचंद्र महादेव .... | .... साभराई. | १ |
| | जोशी वेलजी उकरडा .... | .... ,, | १ |
| रा० | नर्मदाशंकर लाधाभाई .... | .... मांडवी. | १ |

| नाम. | | मुकाम. | ग्रंथसंख्या. |
|---|---|---|---|
| रा० | प्राणशंकर जयशंकर .... | .... मांडवी. | १ |
| ,, | विश्वनाथ शंकरजी .... | .... मोरबी. | १ |
| | दोशी फूलचंद हिराचंद | .... ,, | १ |
| रा० रा० | कल्याणराय दामोदर राय. | .... वढवाण सि० स्टे० | १ |
| रा० | माधवजी भाणजी कोठारी | .... ,, | २ |
| ,, | जटाशंकर भाणशंकर .... | .... ,, | १ |
| ,, | गोविंदराम मोरारजी .... | .... वढवाण सि० | १ |
| रा० रा० | सदाशिव शिवराम .... | .... ,, | १ |
| रा० रा० | दयाशंकर मोतीराम .... | .... ,, | १ |
| रा० | झवेरीलाल हीरालाल .... | .... वडोदरा. | १ |
| गोसांई नारायण भारती यशवंत भारती | | .... पाटण. | १ |
| रा० | वल्लभराम जेठाराम .... | .... वडनगर. | १ |
| ,, | डोसाभाई विठ्ठलदास .... | .... ,, | १ |
| ,, | त्रिकमजी मकनजी .... | .... बजाणा. | १ |
| गुलाबसिंहजी लाइब्ररी .... | .... | .... वांसदा. | १ |
| शेठजी अरदेसर सहरिआरजी | .... | .... वलसाड. | १ |
| शेठ खरसेदजी माणेकजी.... | .... | .... नवसारी. | १ |
| रा० | रणछोड हरगोविंद .... | .... भरुच. | १ |
| ठाकोर श्री लक्ष्मणसिंहजी हरिसिंहजी.... | | सुंथरामपूर मेत्राल. | १ |
| रामचंद्र सेवकराम देसाई .... | .... | .... मरोली. | १ |
| ठक्कर मुळजी धर्मसी .... | .... | .... मुंबाई. | १ |
| रा० | मोरेश्वर लक्ष्मण.... .... | .... ,, | १ |
| ,, | बदरुद्दीन अबदुल्ला .... | .... ,, | १ |
| रा० रा० | मनमोहन लक्ष्मणजी .... | .... ,, | १ |
| रा० | प्राणजीवनदास रामदास | .... ,, | १ |

| | नाम. | | मुकाम. | ग्रंथसंख्या. |
|---|---|---|---|---|
| शेठजी | रुस्तमजी माणेकजी हीरामाणेक | .... | मुंबाई. | १ |
| ,, | कावसजी खरसेदजी मेहेता | .... | ,, | १ |
| रा० | माधवजी धारशी | .... .... | ,, | १ |
| ,, | नरोत्तमदास हरजीवनदास | .... | ,, | १ |
| ,, | कहानजी धरमशी | .... .... | ,, | १ |
| ,, | बालाजी काशीनाथ | .... .... | ,, | १ |
| ,, | देवीदास झीणाभाई | .... .... | ,, | १ |
| ,, | डाक्तर हरगोविंद शंभूराम | .... | ,, | १ |
| मि० | करीम नेणसी. .... | .... .... | ,, | १ |
| | शेठजी पेस्तनजी रुस्तमजी. | .... | भडगांव. | १ |
| | गिरजाशंकर जयशंकर व्यास | .... | जंबुसर. | १ |
| रा० | गोविंददास कृष्णदास .... | .... | मद्रास. | १ |
| | टी० डी कप्पुदींश | .... .... | ,, | १ |
| | राम रेड्डी | .... .... .... | नेलुर. | १ |
| | शेठजी बापुजी होरमसजी | .... | कलकत्ता. | १ |
| रा० रा० | हणमंतराव | .... .... .... | ,, | १ |
| रा० | रामरतन पाठक. | .... .... | गयाजी. | १ |
| रा० | दामोदर जेठा. .... | .... | मुर्शिदाबाद. | १ |
| ,, | भगवानजी जेठा | .... .... | ,, | १ |
| मि० | दीनदयाल पाठक | .... .... | सागर. | १ |
| रा० | रामदत्त जोशी शर्मा | .... | हलद्वानी. | |
| | शेठ होरमसजी अरदेसर | .... | वर्धा. | |
| रा० | चंद्रमौल शीतलाप्रसाद .... | .... | खरांगना. | |
| रा० | राधा कृष्ण वर्मा | .... .... | सिमला. | |
| | गुरखा करणसिंहजी | .... .... | ,, | |

| नाम. | मुकाम. | ग्रंथसंख्या. |
|---|---|---|
| व्यास मनोहरदास रसनौगी .... | मिरजापूर. | १ |
| महाराज श्री नरहरी देव .... | कांकेर. | १ |
| खवासजी मेघसिंहजी. .... .... | बिकानेर. | १ |
| बापु गोविंद प्रसाद नारायण चौधरी. | मधुवन ( लोहा ) | १ |
| श्री सुवालालदास .... .... | ,, | १ |
| रा० महावीर प्रसाद .... | तुरहटोली ( दानापूर ) | १ |
| कुवर खुबचंद. .... | जराखर ( हमीरपूर ) | १ |
| पंडित रामलाल मिश्र .... | कालाकाकर. | १ |
| बाबु राजेश्वर .... | सारन (मुस्तफाबाद) | १ |
| राजेश्वरी सरन .... .... .... | ,, | १ |
| पंडित ईश्वरीदत्त .... .... | नैनीताल. | १ |
| दीलीराम उपाध्याय | मोतीहारी (पुर्नीआ) | १ |
| हवालदार सिंहवीर घरती .... | केम्परीनाकारोज. | १ |

ओरभी महाशयोंनें अभिलाषा बताई हे परंतु समय बीतनेके सबब उनके नाम यहां दाखिल नहीं हे तथापि उनसें व इनसें सबसें हम उपकृत हुवे हें क्यों कि इन्होंनें सबनें सर्व जन हितकारी कार्यमें भाग लिया हे.

संवत् १९४५ श्रावण वदि ५ तारीख १५ आगस्ट सन १८८९ गुरुवार बढवानशहर. } **लक्ष्मीदास आदितराम.**

**यह ग्रंथ नीचे लिखे पत्तेपर मंगानेसे मिलेगा.**

---

आर्यवर कृष्णजीवन हरीराम व्यास,

ठिकाणा, पंचहाटडी मुक्काम जुनागढ काठिआवाड.

,, केशवलाल आदिनराम व्यास,

ठिकाणा, काजीचकला. मुक्काम जामनगर काठिआवाड.

,, लक्ष्मीदास आदितराम व्यास,

बक्षी. वढवाण शहेर काठिआवाड.

,, केशवलाल हरिराम पटणी,

आर्यधर्मप्रकाशतंत्री.

ठिकाणा, भुलेश्वर नजीक फिरंगीके देवलकी सामने वैद्यराज प्रभुराम जीवनराम व्यासजीका माला, बम्बई.

---